# महाकाल संहिता

## कामकला खण्डः





डॉ. किशोर नाथ झा

गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठम्
इलाहाबाद

# महाकालसंहिता

## उत्तरार्द्धभागः

## कामकलाखण्डः

•

सम्पादकः

डॉ० किशोरनाथ झा

•



गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्,

प्रयागः

श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म देव्युपासनमेव च ।
उभयं कुर्वते देवि मदुदीरितवेदिनः ॥१०।१२६४॥

वेदाविरुद्धं कुर्वन्ति यद्यदागमचोदितम् ।
आगमादेशितमपि जहति श्रुत्यचोदितम् ॥१२।११३८॥

वर्त्मद्वयं भगवता दर्शितं करुणावशात् ।
यस्येच्छा वर्तते यत्र स तत्र रमतां सुखम् ॥११।११३०॥

[महाकालसंहिता—गुह्यकालीखण्डः]

# महाकालसंहिता

## उत्तरार्द्धभागः

## कामकलाखण्डः



सम्पादकः

डॉ० किशोरनाथ झा





गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम् , प्रयागः
आजाद पार्क, प्रयागः - २
१९८६

प्रकाशक :

डॉ० गोपराजूरामा

प्राचार्यः

गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठम्

चन्द्रशेखर आजाद पार्क

इलाहाबाद - २११००२



तृतीय संस्करणम् : २००६

मूल्यम्

मुद्रक :

एकेडमी प्रेस

दारागंज

इलाहाबाद - २११ ००६

# FOREWORD

With a sense of extreme gratification we present to the lovers of Tāntric Literature and the devotees of Parāśakti the second re-edited and greatly revised edition of the second volume of the illustrious Tāntric work, the Mahākālasaṃhitā, ascribed to some Ādinātha and supposed to have been composed in the 10th C. Though constituting the later part of the Samhitā, this volume was issued first in view of its smaller extent and incidentally, it was the first work to be published by this Vidyapeetha after its take over by the Rashtriya Saṇskrit Sansthan in the year 1971.

This volume is aptly named as the Kāmakalā-Khaṇḍa since it deals with the wish-fulfilling aspect of the goddess Mahākālī. Goddess Mahākālī, according to this text, is the Chief Goddess of the whole Tāntric system based on the Vāmācāra practices who manifests Herself in fiftyone (51) different female forms, some furious and other benign, in order to receive worship from her devotees according to their own concept of divinity and subjective preferences. The central aspect of the Goddess behind all these varied manifestations remains, however, to be that of Kāmakalā Kālī whose Mantra, Yantra and Dhyāna provide the basic framework of the ritual of Pūjā.

The Kāmakalā-Khaṇḍa is a sort of appendix to the main body of the work which is known as Guhyakāli-Khaṇḍa. Both Khaṇḍas together constitute what is known as the Mahākāla-saṃhitā. In spite of the claims of many other smaller texts professing to be 'genuine parts' of the Mahākālasaṃhitā and of the views of some Tāntric Sādhakas who consider a few other texts too as forming part of the greater Mahākālasaṃhitā, it looks certain that the original Saṃhitā consisted of these two Khaṇḍas only since most of the quotations from the Mahākālasaṃhitā in younger works like Tārābhakti-sudhārṇava

and Puraścaryārṇava are available in these two khaṇḍas and the internal evidences also suggest the existence of Guhya and Kāma khaṇḍas only.

Accordingly, revised edition has a different numbering of the Paṭalas. Whereas in the first edition the 15 Paṭalas of this Khaṇḍa were numbered as Paṭala 241 to Paṭala. 255 following a few manuscripts, in the present edition they have been numbered plainly as Paṭala 1 to 15. When the first edition was printed, we were of the opinion that we may be able to get the intervening Paṭalas in future, a hope and an assumption which have not materialised themselves.

An initiated sādhaka would immediately discern that this part of the Mahākālasaṃhitā contains a number of Mantras and Prayogas which are held exceptionally sacred and kept zealously secret by the Preceptors of this esoteric science even from the most favourite of their pupils. A few of the Tāntrikas were, therefore, not very happy when this Khaṇḍa was first out in 1971. The situation has taken a slightly positive turn now after 15 years. Dr. Umesh Mishra, the Secretary of Sir Ganganatha Jha Research Institute had entrusted the task of editing this work to the foremost of all Tāntric scholars of that time, namely Mahāmahopādhyāya Gopinatha Kavirāja of Varanasi. We are now very happy that the first edition could be brought out under his able and scholarly editorship. He is also the person who dictated an erudite preface to this work. The reader shall find that preface in an unaltered and unmodified form in this edition too. It is possible that a few of its portions may not be easily inelligible to all of us but this is quite natural in the case of an exposition which has been given of a very secret subject by a scholar who himself was an outstanding Tāntric Sādhaka and who viewed the things from a much higher plane and a much different perspective than that of a common Sanskritist.

Since the serial numbers of Patalas given in the preface of Mm. Gopinatha Kaviraj correspond to the old edition the readers are advised to read No. 1 instead of No. 241, No. 2 instead of No. 242 and so on. The last Patala i. e. No. 15 corresponds to Patala 255 of the old edition.

In preparing this new and revised edition, Dr. Kishora Nath Jha has not only utilised the manuscript material which could not be considered last time due to its late arrival or non-availability at that time, but has also tried to rectify the editorial and printing mistakes of the last edition. He has done this work with full devotion and utmost sincerity and has embellished this work with a number of new and useful appendices. I offer my sincere thanks to him and congratulate him for this scholarly production.

I hope that both the scholars as well as the sādhakas shall find the work useful in their own way and both shall derive benefit from it according to their own needs and desires. Let the goddess Kāmakalā fulfil their wishes.

G. C. TRIPATHI
PRINCIPAL
G. N. Jha K. S. Vidyapeetha

Allahabad
Chaitra Pūrṇimā, VS 2043
24th April, 1986.

# आमुख

अचिन्त्यामिताकारशक्तिस्वरूपा-
प्रतिव्यक्त्यधिष्ठानसत्तैकमूर्तिः ।
गुणातीतनिर्द्वन्द्वबोधैकगम्या
त्वमेका परब्रह्मरूपेण सिद्धा ॥

जगदम्बा की असीम अनुकम्पा से महाकालसंहिता के कामकलाखण्ड का यह दूसरा संस्करण विद्वानों के समक्ष प्रस्तुत है। इसका प्रथम संस्करण आज से लगभग पन्द्रह वर्ष पूर्व इसी विद्यापीठ से प्रकाशित हुआ था। पाठकों तथा साधकों ने उसका उचित आदर किया, उसी का फल है कि इस संस्करण के प्रकाशन की आवश्यकता हुई। विविधशास्त्र विशारद आगम पारदृश्वा पुण्यश्लोक महामहोपाध्याय डॉ० गोपीनाथ कविराज ने इसकी विस्तृत एवं वैदुष्यपूर्ण भूमिका लिखी थी। उस भूमिका में सम्पादकीय त्रुटियों की ओर भी उन्होंने संकेत किया था। अतः इस नवीन संस्करण में उन त्रुटियों का परिमार्जन तथा परिष्कार उचित एवं आवश्यक प्रतीत हुआ। इस दिशा में यद्यपि यथामति प्रयास किया गया है, तथापि–

"सर्वारम्भा हि दोषेण धूमेनाग्निरिवावृताः"

की उक्ति के अनुसार सावधानी रखनेपर भी मुद्रण की कुछ अशुद्धियां रह गयीं। अतएव अन्त में खेद के साथ शुद्धिपत्र देना पड़ा।

"गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः" से मानवबुद्धि को कहाँ तक बचाया जा सकता है।

मातृकाओं के आधार पर मूलपाठ का परिष्कार, आलोचनात्मिका टिप्पणी में यथासंभव ग्रन्थ के आशयों का अवबोधन, ग्रन्थान्तरों में उपलब्ध इस संहिता के पद्यों का सङ्कलन, धारणीय और पूजनीय यन्त्रों का स्वरूप, ग्रन्थ में समागत बीज और कूट आदि का स्वरूप-निर्देशपूर्वक वर्णानुक्रमकोष तथा विशिष्टशब्दों की सूची क्रमशः परिशिष्टरूप में यहाँ समाविष्ट हैं। आशा तथा विश्वास है कि इन परिशिष्टों से जिज्ञासु पाठकों तथा साधकों का उपकार होगा। फिर भी बुद्धिमान्द्य जन्य प्रमाद से मन का सशंक होना

स्वाभाविक है। महाकवि कालिदास ने कहा है—

"आपरितोषाद् विदुषां न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्"।

इस संस्करण में भी महामनीषी कविराज जी की उस वैदुष्य पूर्ण भूमिका को यथावत् रक्खा गया है। वह अपने आप में आगमिक रहस्यों का नवनीतकल्प निर्यास है। आलोचनात्मिका टिप्पणी में पाठालोचन एवं व्याख्यान पर बल दिया गया है। अतएव कर्मकाण्ड की प्रक्रिया, साधना की पद्धति, मन्त्र तथा उपमन्त्र का स्वरूप और पारिभाषिक पदों के अर्थ का प्रकाशन यहाँ देखा जा सकता है। फिर भी चतुर्दश पटल के विषय इस टिप्पणी में समाविष्ट नहीं हो सके हैं। इस पटल के प्रतिपाद्य टिप्पणी की अपेक्षा नहीं रखते। यहाँ एक आख्यायिका दी गयी है, जिससे देवी का माहात्म्य, इनके दश सहस्र वर्णात्मकमन्त्र ( प्राणायुताक्षरी मन्त्र ) का महत्त्व तथा इस संहिता के सम्प्रदायक्रम का बोध कराया गया है, जो स्वतः सुगम, सरल और सुस्पष्ट है।

भारत में प्रायः सर्वत्र ही चिरकाल से उपासना की दो धाराएं— नैगमिक और आगमिक—प्रचलित रही हैं। पौराणिक उपासना में प्रायः दोनों ही धाराओं का समावेश रहा है। यह त्रिवेणीरूपा उपासना धारा दीर्घकाल से भारत में बहती आ रही है तथा अभिवृद्ध है। अतएव 'सनातन" शब्द से भी इसका परिचय मिलता है। यज्ञ यागादि कर्मकाण्ड तथा ब्रह्मज्ञान-रूप वेदान्त चिन्तन यदि नैगमिक उपासना है, तो मूर्तिपूजा में भक्ति तथा विश्वास एवं जागतिक वस्तुओं में देवत्व के आरोप और पूजा प्रधानतया आगमिक उपासना है। गो, ब्राह्मण, खञ्जन, चाष, वट, अश्वत्थ, गङ्गा तथा पृथिवी आदि की पूजा, लतासाधना एवं कुमारीभोजन आदि अन्यथा उपपन्न नहीं होते हैं।

शाक्त तन्त्रों में नारी के सभी रूपों की आराधना विहित है। दुहिता रूप में, भगिनी रूप में, पत्नी रूप में तथा जननी रूप में इनकी पूजा होती आ रही है। साथ ही कुमारीपूजा, सधवाभोजन, सुवासिनी-सत्कार, शक्ति-पूजा तथा मातृ रूप में इष्टदेवी की पूजा तो भारतीय संस्कृति के अनिवार्य अङ्ग जैसी मानी जाती है। इसी तरह वटुक पूजा, विप्रपूजा तथा गुरुपूजा के साथ पितरों का श्राद्धरूप आराधन भी हमारी संस्कृति के अंग हैं।

हमें ध्यान रखना चाहिए कि धर्मान्तरों में ईश्वर सर्वसत्तावान् शासक होने से कठोर हैं। दुःख के त्राता एवं परोपकारी हैं। अतएव धर्म के मूल में असद्-वृत्ति से निवृत्ति या दुःख की वेदना निहित है। किन्तु सनातन धर्म में प्रभु की दयालुता ही प्रसिद्ध है, और इसके मूल में आनन्द की बीज निहित है। अतएव ईश्वर पति, पत्नी, प्रिय तथा मित्र सब कुछ है। इन सभी रूपों में ये उपासक द्वारा पूजित होते हैं। इनसे साधक निःसकोच वात्सल्य, सांसारिक सुखभोग तथा अपवर्ग सब कुछ प्रार्थित कर उन्हें प्राप्त कर लेता है। यहाँ तक कि श्रृङ्गाररस के अधिष्ठाता भी परात्पर परमेश्वर भगवान् विष्णु माने गये हैं। अतएव भारतीय साधना में भोग, संभोग तथा अपवर्ग सब कुछ उपासना के फल रूप में ही स्वीकृत हैं। किसी साधक की उक्ति है—

देवीपदाम्भोजयुगार्चकानां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव

सनातन धर्मावलम्बी साधक सच्ची भक्ति से सब कुछ अपनी इष्ट देवता को समर्पित कर कृत-कृत्य और निश्चिन्त हो जाता है—

आत्मा त्वं गिरिजा मतिः सहचराः प्राणाः शरीरं गृहम्<br>
पूजा ते विषयोपभोगरचना निद्रा समाधिस्थितिः ।<br>
संचारः पदयोः प्रदक्षिणविधिः स्तोत्राणि सर्वा गिरो<br>
यद्यत्कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम् ॥

उपासना में इतनी उदारता अन्यत्र दुर्लभ है। यहाँ तो जैसे ज्ञान और कर्म का समुच्चय अपवर्ग का साधक है। इसी तरह विलास और तपस् भी तिलतण्डुल की तरह रहकर जीवन के लिए उपादेय है। हाँ, यहाँ सन्तुलन की अपेक्षा अवश्य है। फलतः भारतीय संस्कृति और कला, धर्म और दर्शन, लोक और वेद तथा आचार और विचार – इसी सनातन पथ की उपासना की उपज है। इसके उदार समन्वयबुद्धि के कारण ही भारतीय धर्म परम्परा विविधता में भी एकता और एकता में भी विविधता देखती आ रही है। यह विषय इतना स्पष्ट है कि प्रतिपादन की बहुत अपेक्षा नहीं रखता। सौन्दर्य के उपासक, नव जलधर-रुचि कृष्ण तथा सौन्दर्याधिष्ठात्रियों की पराकाष्ठा त्रिपुरसुन्दरी-श्रीविद्या की उपासना में यदि मर्यादित हैं तो विकरालतमा काली की भयङ्करता की परम अवधि कामकलाकाली की उपासना भी यहीं प्रचलित है। "वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति" का उद्घोष

जहाँ किया जाता रहा, वहीं "अहिंसा परमो धर्मः" की घोषणा भी चलती रही है। भारतीय संस्कार अर्धनारीश्वर की तथा राधा-कृष्ण की प्रणयलीला एवं महारास की मधुर उपासना में; संभोगरत मानव मूर्तियों के उत्कीर्णन तथा वर्णन में तथा यक्षिणी की साधना में उतनी ही आस्था रखता है, जितना वैराग्य, वेदान्त सम्मत ब्रह्म-चिन्तन, हठयोग तथा अष्टाङ्ग योग की परम अवधि समाधि में। वैष्णवी उपासना की धारा जहीं प्रवाहित होती रही है, जहाँ शैवी उपासना-धारा तथा शाक्त उपासना धारा बहती है। हाँ इतना अवश्य है कि मर्यादा का ध्यान सर्वत्र अनिवार्यतः रक्खा गया है। उन्मर्याद या विशृङ्खल होना भारतीय संस्कार के प्रतिकूल पड़ता है। फलतः इस संहिता के मुख्य प्रतिपाद्य कामकलाख्य योग, पञ्च मकार, शक्ति-पूजा, शिवावलि और पशुबलि आदि के प्रति अनास्था, अनादर या घृणा कथमपि वांछनीय नहीं है। अधिकारी के अनुसार उपासना की विविधता उचित है। वह शिष्टानुमत होकर ही शास्त्र में निर्दिष्ट और लोक में प्रचलित है। अधिकारी की रुचि और प्रवृत्ति को ध्यान में रखकर ही महाकाल संहिता में एक श्लोक कहा गया है :—

**वर्त्मद्वयं दर्शितं भगवता करुणावशात्।**
**यस्येच्छा वर्तते यत्र स तत्र रमतां सुखम् ॥**

यहाँ वामाचार और दक्षिणाचार को हृदय में रखकर 'वर्त्मद्वयं' कहा गया है। किन्तु यह पद विविध सम्प्रदायों एवं विभिन्न मार्गों का भी प्रतिनिधित्व कर सकता है या उन सबों के लिए उपलक्षण स्वरूप है। महाकाल संहिता तो सर्वथा समन्वयात्मक दृष्टि को अपनाकर अपना एक स्वतन्त्र ही स्मार्त शाक्त सम्प्रदाय चलाती हुई अन्य शाक्त सम्प्रदायों की घोर निन्दा करती है। इसके लिए गुह्यकाली खण्ड का दशम पटल देखा जा सकता है। इसकी अपनी स्पष्ट उद्घोषणा है :

**वेदाविरुद्धं कुर्वन्ति यद्यदागमचोदितम् ।**
**आगमादेशितमपि जहति श्रुत्यचोदितम् ॥**

तथा

**श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म देव्युपासनमेव च ।**
**उभयं कुर्वते देवि मबुदीरितवेदिनः ॥**

यद्यपि उपास्यों के भेद से आगमिक उपासना की अनेकता स्वाभाविक है तथापि इसकी तीन मुख्य उपधाराएँ— वैष्णव, शैव तथा शाक्त अधिक

प्रचलित हुईं । सौर तथा गाणपत्य उपासना की विरलता ही देखने में आती है ।

आगतं शिववक्त्रेभ्यो गतं च गिरिजाश्रुती ।
मतं च वासुदेवस्य तस्मादागम उच्यते ।।

इस प्रसिद्ध पद्य से भी इस बात की पुष्टि होती है । मार्ग भेद से जैसे वैष्णवी उपासना मुख्यतया दो भागों में विभक्त हैं—पञ्चरात्र तथा वैखानस (भागवत या सात्वत) तथा जैसे शैव उपासना लिङ्गायत, पाशुपत, शैव तथा वीरशैव आदि भेदों से बहुमुखी है, इसी तरह उपास्य भेद के कारण शाक्त उपासना के भी दो प्रमुख भेद देखे जाते हैं—श्री विद्या की उपासना तथा काली उपासना ।

यद्यपि श्रीमद्भागवत में दश महाविद्याएँ शीघ्र अपवर्ग साधिका के रूप में वर्णित है, तन्त्रों में एक सौ आठ सिद्धिपीठों की अधिष्ठात्री देवियाँ प्रसिद्ध हैं और पार्वती, दुर्गा तथा सरस्वती आदि माङ्गल्यदायिनी सकल मनोरथ साधिका पौराणिक देवियों की उपासना भारतीय जनमानस में चिरकाल से रूढ़मूल है तथापि उपास्य रूप में इन दो देवताओं—श्री विद्या ( त्रिपुर सुन्दरी ) एवं काली की उपासना ही अधिक प्रचलित हुई ।

श्री विद्या (त्रिपुरसुन्दरी) की उपासना भारत के प्रायः प्रत्येक भाग में देखी जाती है। जगदम्बा के सौम्य स्वरूप की पराकाष्ठा श्रीविद्या हैं, अतएव त्रिपुरसुन्दरी इनका अन्वर्थक नाम है । आदि शङ्कराचार्य ने पराम्बा के इसी रूप की अराधना की थी । अतएव काश्मीर से केरल तक इनके सभी पीठों में सभी मठों में श्रीयन्त्र की स्थापना और श्रीविद्या की उपासना आदि-काल से चलती आ रही है ।

आद्याशक्ति काली की उपासना नेपाल, मिथिला, बङ्गाल तथा आसाम में अर्थात् भारत के पूर्वांचलों में अधिक पायी जाती है । विकराल रूप की परम अवधि काली मानी गयी हैं । किन्तु यह दृष्टि भेद मात्र है । यद्यपि पापियों के अर्थात् दुष्कर्म रत प्राणियों के नाश तथा धर्मात्माओं अर्थात् सुकृतशीलों के परित्राण के लिए ही अरूपा, निराकारा तथा चिन्मयी जगदम्बा परिस्थिति के अनुकूल विविध नाम और रूप का परिग्रह करती हैं तथापि अधिकारी साधकों के स्वभाव, रुचि और प्रवृत्ति की विभिन्नता से भी वह

परम्बा उपासकों के आन्तर परिकल्पनाओं के आधार पर बाह्य जागतिक आकृति का परिग्रह करती रही हैं। इस तरह के आख्यान तन्त्र ग्रन्थों में मिलते हैं। भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने भी अपने लिए ऐसा ही कहा है :

'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।'

इस संहिता के गुह्यकाली खण्ड में पटलसंख्या दो में इसी अरूपा परम्बा के विराट् रूपों का वर्णन है। पहले ही कहा जा चुका है कि भागवत में मोक्ष साधना की निकटता की दृष्टि से परामम्बा के अनन्तरूपों में से साररूप में दश स्वरूपों का उल्लेख है जो दश महाविद्या के रूप में प्रसिद्ध हैं—काली, तारा, त्रिपुरसुन्दरी, भुवनेश्वरी, मातङ्गी, भैरवी, छिन्नमस्ता, बगलामुखी, धूमावती तथा कमला। पुनश्च प्रत्येक के भी अवान्तर भेद शास्त्रों में निर्दिष्ट है। इस प्रसगं में महाकालसंहिता कहती है :

काली नवविधा प्रोक्ता सर्वतन्त्रेषु गोपिता ।

× ×

यथा त्रिभेदा तारा स्यात् सुन्दरी सप्तसप्ततिः आदि ।

अधिसंख्य तन्त्रों में तो इन दश महाविद्याओं का तादात्म्य भगवान् विष्णु के दश अवतारों के साथ स्थापित किया गया है, और काली तथा कृष्ण में एक्य स्थापना के लिए निपुण प्रयत्न हुआ है। मुण्डमाला तन्त्र तथा शक्ति संगम तन्त्र इस प्रसंग में अवलोकनीय है। महाकालसंहिता कहती है कि काली ही तीनों लोकों की प्रमदाओं के कामोन्माद के प्रशमन हेतु द्वापर में वंशीधर श्रीकृष्ण के रूप में अवतरित हुई —

स्त्रीणां त्रैलोक्यजातानां कामोन्मादैकहेतवे ।
वंशीधरं कृष्णदेहं द्वापरे संचकार ह ॥

अभिप्राय यह है कि औपनिषदिक ब्रह्म, नैयायिक का ईश्वर, पुराणों के शिव तथा विष्णु और आगमिक जगदम्बा (काली या त्रिपुरसुन्दरी) किसी एक ही ईशना शक्ति के पर्याय हैं। इनमें तत्त्वतः परस्पर भेद नहीं है। दृष्टि दोष से इनमें भिन्नता का आभास या अनुभव होता है। महाकालसंहिता स्पष्ट करती है :

—'बिन्दुः पुंलिङ्ग उदितो ब्रह्म चैव नपुंसकम् ।
स्त्रीलिङ्गा गुह्यकाली च त्रयमेतत्समं मतम् ॥"

यद्यपि उपर्युक्त इन दश देवियों की पृथक् पृथक् उपासना-पद्धति, तन्त्र, मन्त्र, यन्त्र, ध्यान, सहस्रनाम, कवच तथा स्तोत्र आदि शाक्त आगमों में उपलब्ध हैं तथापि अधिक प्रचार श्रीविद्या और काली का ही देखा जाता है। कामकला काली तो आद्या शक्ति के भी भयङ्करतम स्वरूप का प्रतिनिधित्व करती हैं। अतएव प्रसिद्ध कामकलातत्व से इस देवता का विशेष सम्बन्ध प्रतीत नहीं होता है। कामकलाविलास में उक्त कामकलातत्त्व का परिचय मिलता है जिससे श्री विद्या का घनिष्ठ सम्बन्ध है। यहां तो उत्तम, मध्यम तथा अधम रूप तीन कोटियों में निर्दिष्ट कामकलाख्य योग के कारण उक्तयोग की अधिष्ठात्री के रूप में कामकलाकाली हम लोगों के समक्ष आती हैं। चूंकि यहां कामकलाख्य योग वर्णित हुआ है, उसकी अधिष्ठात्री कामकलाकाली मानी गयी हैं और इनके मन्त्र, यन्त्र, कवच, स्तोत्र तथा सहस्रनाम आदि इस ग्रन्थ में दिये गये हैं। सम्भवतः इसी कारण इसका नाम कामकला खण्ड रक्खा गया होगा।

वस्तुतः यह कामकलाखण्ड महाकालसंहिता के गुह्यकाली खण्ड का परिशिष्टात्मक भाग है। यहाँ मुख्यतया विविध प्रयोगों का निर्देश हुआ है, जो ऐहिक सिद्धियों के सम्पादन में समर्थ हैं। पूजा का विशेष विवरण यहां नहीं दिया गया है। जब कि गुह्यकाली खण्ड में काली की (विशेषकर गुह्यकाली की) पूजा का साङ्गोपाङ्ग विवरण प्रस्तुत है। इस क्रम में प्रातः काल से लेकर शयन-काल पर्यन्त साधक के कृत्य, मन्त्र तथा उपमन्त्र का स्वरूप और माहात्म्य, यन्त्र, तान्त्रिक गायत्री, षडङ्गन्यास, साधारणन्यास, षोढान्यास लघुषोढा, महाषोढा, बाह्य पूजा के विविध प्रकार (नित्य, नैमित्तिक, काम्य, शारदी, वासन्ती, बिन्दु, आवरण, शक्ति, कुमारी आदि) शिवा बलि, विविध उपचार (पञ्चोपचार, दशोपचार, षोडशोपचार तथा राजोपचार आदि) मानस पूजा, योग, ध्यान, कवच, स्तोत्र, सहस्रनाम, पवित्रारोहण, दमनारोपण तथा उपासना के सम्प्रदाय आदि विशदरूप में उक्त गुह्यकाली खण्ड में वर्णित हुए हैं। और कामकला खण्ड में कहीं तो स्पष्टतः और कहीं संकेत रूप में उसी पद्धति से कार्य सम्पादन के लिए कहा गया है—

"क्वचिच्च गुह्यकालीवत्" ॥२।५१॥
पूजायां वा प्रयोगे वा होमे वा तर्पणेऽथवा।
गुह्यकाली विधानेन सर्वं कार्यं शुचिस्मिते ॥ ३।३१–३२॥
अत्रानुक्तं विधानं यत्तत्सर्वं तत्प्रकल्पयेत्।

तस्मात् इसको उक्त खण्ड का परिशिष्ट मानना आपत्तिजनक नहीं है। यद्यपि कामकलाकाली का ध्यान, मन्त्र, यन्त्र, स्तोत्र, कवच तथा सहस्रनाम आदि यहाँ पृथक् रूप में निर्दिष्ट हैं, जो दोनों देवियों में भिन्नता प्रतिपादित करने के लिए पर्याप्त हैं। तथापि इस खण्ड के आरम्भ में ही दोनों का ऐक्य कण्ठतः कहकर व्यवहार से भी उसको सिद्ध करने का प्रयास किया गया है, जो अभी अभी हमलोगों ने देखा है। इस खण्ड के प्रथम पटल में कहा है —

या गुह्यकाली सैवेयं काली कामकलाभिधा।
मन्त्रभेदाद् ध्यानभेदाद् भवेत् कामकलात्मिका ॥ १।४७ ॥

यद्यपि यहाँ स्पष्ट प्रतिपादित है कि ऐहिक सिद्धियाँ परम पुरुषार्थ मोक्ष में बाधक होतीं हैं। तथापि साधकों के प्राक्तन कर्मानुकूल रुचि तथा स्वभाव के अनुरूप प्रवृत्ति देखी जाती है। ऐहिक सिद्धियों में भी बहुतों का लगाव होता है। अतएव उनके उपाय का निर्देश शास्त्रों में यत्र तत्र मिलता है। यहाँ भी वह उसी रूप में अवस्थित है, फलतः वह अनुचित नहीं कहा जा सकता है।

इस ग्रन्थ के प्रतिपाद्यों का परिचय भूमिका में विशद रूप में दिया जा चुका है। अतएव यहाँ मैं उसको पुनः प्रस्तुत करना उचित नहीं समझता हूँ। हाँ, एक बात कह देना उपयुक्त समझता हूँ कि लोक में धारणा है कि महाकाल संहिता के अनेक खण्ड रहे होगें, जिनमें से केवल दो ही खण्ड हम लोगों को मिल पाये हैं। किन्तु बाह्य तथा आभ्यन्तर साक्ष्य के आधार पर कहा जा सकता है कि दो खण्डों में ही यह संहिता परिपूर्ण है। बीजोद्धाराख्य चतुर्थ पटल के आरम्भ में एक पंक्ति है :

ज्ञातुं न शक्या देवेशि विविधाः कामगुह्ययोः।

यदि इस संहिता के और खण्ड होते तो 'कामगुह्ययोः' में द्विवचन विभक्ति नहीं होती और अन्य खण्डों का भी उल्लेख होता। कामकलाखण्ड में कहा गया है :

शास्त्रेऽस्मिन्नेव कथितो गुह्यकाली महामनुः

अर्थात् इस संहिता में गुह्यकाली के मन्त्र आदि पहले कहे जा चुके हैं। यहीं अन्य देवताओं के विषय में ग्रन्थान्तरों का उल्लेख है :

श्मशानकाल्याः भेदास्तु डामरे प्रतिपादिताः ।

भीमातन्त्रे कालकालीमनुरुक्तो मया तव ।। १४६-४७ ।।

मातृकाएँ भी दो ही खण्डों की उपलब्ध होती है। चौथी बात यह है कि ताराभक्तिसुधार्णव एवं पुरश्चर्यार्णव में उद्धृत इस संहिता की पद्यावली सम्पूर्णतया इन्हीं दोनों खण्डों की मिलती हैं। अतः यह संहिता दो ही खण्डों में परिपूर्ण है।

अन्त में यहाँ मैं इस कार्य में सहयोग के लिए अपने सारस्वतबन्धु कु० अर्चना चतुर्वेदी, डा० प्रकाश पाण्डेय तथा पण्डित रामकिशोर झा (विद्यापीठ के शैक्षिक सदस्य) को शतशः आशोर्वाद एवं साधुवाद देना नहीं भूल सकता, जिनकी सहायता मुझे समय-समय पर मिलती रही है। पूज्य चरण गुरुदेव प्रो० अनन्तलाल ठाकुर, कल्याणमित्र डा० गयाचरण त्रिपाठी (अपने प्राचार्य) तथा सुहृत्तम डॉ० शिवकुमार मिश्र, एवं डॉ० जगन्नाथ पाठक (इस विद्यापीठ के प्रवाचक) का मैं अधमर्ण हूँ और साभार कृतज्ञता स्वीकार करता हूँ। इन सभी का सत्परामर्श मुझे इस कार्य में सर्वदा सुलभ रहा और यथासमय आलोकपात करता रहा है। इस विद्यापीठ के संग्रहाध्यक्ष पण्डित श्री जीवेश्वर झा ने मातृकाएँ सुलभ कराकर तथा अरविन्द प्रिन्टर्स के सहृदय व्यवस्थापक श्री गोविन्दशरण दास जी ने मुद्रण की कठिनाइयों को दूर कर जो उपकार किया है, इसके लिए मैं उन सबों का हृदय से कृतज्ञ हूँ।

इस संस्करण में अपनी त्रुटियाँ देखकर मैं पाठकों से निवेदन करूंगा कि वे भगवान् शिव की तरह गुणग्राही होकर दोषों के लिए मुझे क्षमा करेंगे। किसी कवि ने कहा है :—

गुणदोषौ बुधो गृह्णन्निन्दुक्ष्वेडाविवेश्वरः ।

शिरसा श्लाघते पूर्वं परं कण्ठे नियच्छति ।।

इति

महाशिवरात्रि, २०४२ वि० सं०
८-३-१९८६ ई०

विनीत :
किशोर नाथ झा

# विषय-सूची

विषया: पृष्ठसंख्या

विषया: पृष्ठसंख्या

विषयाः | पृष्ठसंख्या

**विषयाः** **पृष्ठसंख्या**

# भूमिका

(१)

महाकालसंहिता के अन्तर्गत कामकला खण्ड की भूमिका लिखने के पहले मैं इस ग्रन्थ के विद्वान् पाठकों के सम्मुख एक विनम्र निवेदन प्रस्तुत कर रहा हूँ। आज प्रायः एक वर्ष से ऊपर शारीरिक अस्वस्थता के कारण मैं पठन-पाठन तथा गम्भीर तत्त्वों के अनुशीलन से विरत रह रहा हूँ। इस ग्रन्थ के प्रकाशन से बहुत पहले दिवङ्गत विद्वान् म० म० उमेश मिश्र महाशय ने महाकालसंहिता के प्रकाशन में उद्योगी होकर मेरे ऊपर इसके सम्पादन का दुरूह कार्य समर्पित किया। उमेश मिश्र जी मेरे अतीव स्नेहपात्र थे। मैंने उनके आग्रह की यथार्थता की उपलब्धि करते हुए सम्पादन का कार्य-भार अपने ऊपर लिया। शारीरिक अपटुता रहने पर भी मैं अपने सुयोग्य शिष्य श्री हेमेन्द्रनाथ चक्रवर्ती जी की सहायता से ग्रन्थ-सम्पादन कार्य में अग्रसर हुआ। जब शरीर स्वस्थ रहता था तब इस ग्रन्थ के सम्पादन के उपयोगी भिन्न-भिन्न विषयों के अन्वेषण के कार्य में उन्हें प्रेरित करता था। उन्हीं के श्रम से आज यह भूमिका सर्वसाधारण के समक्ष उपस्थित करने में सफल हो रहा हूँ। इसलिए श्री भगवान् के प्रति मैं अपना आभार प्रकट करता हूँ। श्रीमान् हेमेन्द्र जी ने मेरे निकट से प्राप्त निर्देश के अनुसार मुझसे लब्ध तत्त्वोपदेश को यथायथ रूप से संग्रह करते हुए इस भूमिका में सन्निविष्ट कर दिया है। उनका यह आनुकूल्य सर्वथा स्मरणीय है।

(२)

हम लोग यहाँ कौलिक साधना के अनुगत रूप में पूर्णता-प्राप्ति का एक दिग्दर्शन प्रस्तुत करेंगे।

सृष्टि के मूल में एक बोध-समुद्र विद्यमान है। इसे अकूल कहा जाता है। उस अकूल बोध-समुद्र में तरङ्ग का उन्मेष भी अनुग्रह नाम से परिचित है। पूर्णत्व के मार्ग में अग्रसर होने के लिए अनुग्रह सब से पहली आवश्यक वस्तु है। इस अनुग्रह

के प्रभाव से निद्रित चित् शक्ति जागृत हो उठती है, जिसके फलस्वरूप साधक के जीवन में एक विशाल परिवर्तन संघटित हो जाता है।

हमारी दृष्टि के सम्मुख जो विश्व जगत् प्रसारित है; जीवमात्र ही उसे बाह्य स्थित समझते हैं। वस्तुतः वह बाहर कहीं नहीं है, वह अपने अन्तर में ही है। यह जागृत चित् शक्ति के प्रभाव से अनुभूत होता है। किन्तु माया के प्रभाव से आन्तर वस्तु भी बाह्य स्थित प्रतीत होती है।

अनादि काल से जीव काल-समुद्र में तैर रहा है। वह अपने पूर्ण स्वरूप से विच्युत होकर काल की धारा में बहता हुआ जा रहा है। वह नहीं जानता है कि यह दृश्यमान विश्व, दर्पण में दृश्यमान नगरी के सदृश है। जैसे दर्पण में प्रतिबिम्बित विश्व दर्पण में ही स्थित है, दर्पण से भिन्न उसकी कोई पृथक् सत्ता नहीं है, ठीक उसी प्रकार बोध-समुद्र में भासमान अनन्त भावरूप सत्ता भी बोध से अतिरिक्त वस्तु नहीं है। लेकिन काल के प्रभाव से अनन्त विकल्पजाल से बद्ध होने के कारण जीव निजान्तर्गत विश्व को निज स्वरूप से अतिरिक्त रूप में समझता है। जब अनुग्रह शक्ति का सञ्चार होता है तब धीरे धीरे विकल्पों का यह जाल टूटने लगता है। अनुग्रह के सञ्चार के परिणाम-स्वरूप उन्मेष प्राप्त चित्-शक्ति काल को ग्रसना प्रारम्भ कर देती है। फलतः विकल्पजाल भी क्रमशः क्षीण होने लगता है।

विकल्पों की क्षीणता प्रमेयों की शुद्धि के अतिरिक्त कुछ नहीं है। अनुग्रह-सञ्चार के पहले जीव माया के द्वारा बद्ध रह कर जिन्हें प्रमेय समझता था, वे थे अशुद्ध प्रमेय। विकल्प के टूटने पर प्रमेयों की शुद्धि सम्पन्न होती है। उस समय "बाहर नाम की कोई स्थिति नहीं रहती है। सभी अन्तर में ही अनुभूत होते हैं"। प्रमेयों की शुद्धि होने पर ही शुद्ध प्रमेय उस समय रहते हैं। जागृत चित् शक्ति के प्रभाव से विश्व का परिशुद्ध रूप आत्मस्वरूप में ही अनुभूत होता है। शङ्कराचार्य की भाषा में उसी समय कहा जा सकता है—

'विश्वं दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्यं निजान्तर्गतम्'

माया के प्रभाव से जितने दिन जीव शरीर को, मन को तथा प्राण आदि को आत्मा के रूप में देखता है, तब तक बाहर में स्थित विश्व निज स्वरूप से भिन्न प्रतीत होता है, लेकिन चित् शक्ति के विकास-सम्पन्न होने पर यह देहात्मभाव कट जाता है। फलतः विश्व तब बाहर दृष्टिगोचर नहीं होता है। वह अन्तर में ही स्थित रहता है।

जागृत चित्-शक्ति बुभुक्षु जैसी है। जागृत होने के साथ-साथ बाहर दृश्यमान विश्व को वह ग्रसती है और ग्रास-सम्पन्न होने पर उसे अन्तर में ले जाती है। पहले विसर्ग से विश्व का सर्जन हुआ था। अब बिन्दु की प्रक्रिया से बाहर उत्सृष्ट विश्व को अन्तर में स्थापित किया जाता है, अर्थात् शक्ति उसे अपने अन्दर खींच लेती है।

बिन्दु की प्रक्रिया से विश्व को अन्तर में स्थापित करने के पश्चात् वास्तविक भोग सम्पन्न होता है। बद्ध जीवों का जो भोग है, कौलिक दृष्टि से उसे भोग नहीं कहा जा सकता है। क्योंकि साधारण जीव भोग करना नहीं जानता है। जो लोग प्रकृत-वीर हैं वे ही वास्तविक भोक्ता हैं। पशु अर्थात् बद्ध जीव जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति इन तीन अवस्थाओं में स्थित रहता है और इन तीनों अवस्थाओं में पृथक्-पृथक् भोक्ता के रूपमें उसका भोग सम्पन्न होता है। तुरीयानन्द रूप में उन तीनों अवस्थाओं के एक ही भोक्ता के रूप में उसका भोग सम्पन्न नहीं हो सकता है। जागृत चित्-शक्ति के विकास के परिणाम-स्वरूप जब प्रमेयों की शुद्धि सम्पादित होती है तब एक ओर जैसे विषयों की शुद्धि होती है ठीक उसी प्रकार दूसरी ओर विषयों के ग्रहण करने वाले इन्द्रिय-समूह भी शुद्ध रूप धारण करते हैं। उस चक्षु द्वारा अन्तः स्थित विषयों के ग्रहण के समय शुद्ध विषयों का ग्रहण सम्पादित होता है। यह भोग ही श्री भगवान् की अर्चना है तथा यही उपासना है। यह जाग्रत् स्वप्न तथा सुषुप्ति में होती है। जब जिसकी अवस्था में रहा जाता है वहीं उनकी पूजा होती है। यह दुर्बल का काम नहीं है। यही वीरभाव है। भगवान् शङ्कराचार्य जी ने कहा है—

यद्यत्कर्म करोमि तत्तदखिल
शम्भो ! तवाराधनम्।

भोग के बाद तृप्ति होती है। तृप्ति के बाद अन्तर्मुख दशा का आविर्भाव होता है। इस अन्तर्मुख दशा में ग्राह्य भी नहीं रहता है और ग्राह्यों के जो ग्रहण हैं वे भी अन्तर्लीन हो जाते हैं। लेकिन प्रश्न उठता है कि तृप्ति किसकी होती है ? उस समय करणेश्वरी देवी विषय के साथ अन्त में तृप्ति लाभ करती है। इस तृप्ति के फल-स्वरूप करणेश्वरी देवी चिदाकाश रूपी भैरवनाथ के साथ आलिङ्गित होकर पूर्णरूप से अन्तर्मुख हो जाती है। तब करणेश्वरी देवी और चिद् भैरवनाथ अभिन्न हो जाते हैं। यही आलिङ्गित होना शयानभाव का तात्पर्य है। लेकिन जब तक इन्द्रिय-समू

आकाङ्क्षा युक्त रहते हैं तब तक करणेश्वरी देवी गण चिदाकाशनाथ का आलिङ्गन नहीं कर सकती हैं।

इन्द्रियों से विषय-भोग की आकाङ्क्षा निवृत्त न होने पर श्वास-प्रश्वास की क्रिया चलती रहती है। और, असंख्य नाड़ियों में नाना प्रकार की क्रियाएं नहीं रुकती हैं। जब तक यह क्रिया चलती रहती है तब तक आन्तर तथा बाह्य द्वादशान्त तक गमनागमन की क्रिया भी चलती रहती है। अन्तर्मुख गति से आन्तर द्वादशान्त में प्रवेश होता है तथा बहिर्मुख गति से बाह्य द्वादशान्त में प्रवेश होता है। ये दोनों अर्थात् द्वादशान्तद्वय संघट्टस्थान के नाम से प्रख्यात हैं। जब इन संघट्टस्थानों में सन्धि होती है तब परप्रमातृभाव का उन्मेष होता है। इस प्रकार प्रमाण तथा प्रमेयों की सन्धि संघट्टस्थानों में भी होती हैं। परप्रमातृदेवी परा संविद्रूपा है—इसमें सन्देह नहीं। जब परप्रमातृभाव का उदय होता है अर्थात् जब परसंविद् स्थिति का उदय होता है तब वह देवी अपने तेज तथा दीप्ति के प्रभाव से मितप्रमातृभाव को ग्रास करती हुई अपने स्वरूप में मग्न होकर रहती हैं। तब एक ओर जैसे प्राण तथा अपानों के संघर्ष-जनित क्षोभ की निवृति होती है वैसे दूसरी ओर प्रमाण तथा प्रमेयों के संघर्ष भी निवृत्त होते हैं, अर्थात् परासंविद् देवी अपने तेज के द्वारा प्राण तथा अपान के संघर्ष तथा प्रमाण एवं प्रमेयों के क्षोभ को निवृत्त करती हैं। उस समय एक प्रकार की निर्विकल्प दशा का उदय होता है। उत्पलाचार्य आदि के सिद्धान्त में यह स्थिति आध्यात्मिक शिवरात्रि के नाम से प्रसिद्ध है। उस समय चन्द्र और सूर्य दोनों के ही अस्तमित हो जाने के कारण उसे रात्रि शब्द से अभिहित किया जाता है।

इस स्थिति के बाद एक विशिष्ट स्थिति का उदय होता है। इस स्थिति में दो भाग दिखाई पड़ते हैं—एक बाह्य और दूसरा आभ्यन्तरीण। बाह्य स्थिति में स्वरूप का आच्छादन होता है और आभ्यन्तरीण स्थिति में स्वरूप का उन्मीलन होता है। यह अवस्था योगियों के लिए कठिन परीक्षा स्थल है। यहां एक ओर जैसे प्राण की क्रिया निरुद्ध रहती है वैसे दूसरी ओर प्रमाण तथा प्रमेयों के संघर्ष से उत्पन्न क्षोभ भी निवृत्त हो जाता है। इस स्थिति में सर्वदा आत्मानुसन्धान जागृत नहीं रखने पर वह स्वरूप महामाया के द्वारा आवृत हो जाता है। लेकिन आत्मानुसन्धान जागृत रहने पर स्वरूप का विकास सम्पन्न होता है। इस अवस्था को महाव्योम कहते हैं। उस व्योम में चन्द्र तथा सूर्य की गति नहीं है अर्थात् प्राण अपान की क्रिया तथा प्रमाण एवं प्रमेयों की क्रिया भी नहीं है। इसी का नामान्तर है चिदाकाश। इतनी

दूर तक ऊर्ध्वंगति सम्पन्न होने पर भी योगियों के चित्त में शङ्का का उदय हो सकता है। लेकिन योगी स्वात्मानुसन्धान रूप प्रयत्न के द्वारा उन्हें दूर कर सकते हैं। आत्मानुसन्धान रहने पर स्पष्ट अनुभव होने लगता है कि विकल्परूपी समग्र जगत् अन्तर्मुख पद में लीन है। उस समय आत्मा चराचर को ग्रसता हुआ, उस ग्रास के उल्लास में एकरसमय स्थिति को प्राप्त करता है। यह स्थिति परप्रमातृदशा की ही स्थिति है– इसमें सन्देह नहीं।

यहाँ ध्यान रखना आवश्यक है कि स्वरूप का निमीलन तथा उन्मीलन दोनों ही व्यापार पूर्ण दशा में रहते हैं। किन्तु गुरुकृपा के प्रभाव से स्वरूप का निमीलन समूल उपसंहृत हो जाता है, अर्थात् संसार-चक्र आत्मा रूपी अग्नि में दग्ध होकर अभेद ज्ञान में पर्यवसित होता है और अन्तर्मुख पद के आश्रय से अद्वय स्वरूप में स्थित होता है। उस समय स्वरूप का गोपन या निमीलन नहीं होता है। बाह्य वृत्ति का भी उदय नहीं होता है। इस स्थिति का पारिभाषिक नाम है भावसंहार। यह उन्मन स्थिति में निर्विकल्प आत्मसंवेदन के उदय होने पर प्रकाशित होता है। इस स्थिति में आत्मस्वरूपभूत प्रज्वलित अग्नि में भावमय विश्व का संहार हो जाता है। उस समय परासंविद्रूपा देवी की महिमा से सब प्रकार के प्रमेयों का उच्छेद हो जाता है। इस स्थिति में भेद का ज्ञान नहीं रहता है। हेय तथा उपादेय का बोध भी तिरोहित हो जाता है।

लेकिन इतना होते हुए भी यह पूर्णाहंता-स्वरूप नहीं है। क्योंकि संस्कार रहने के कारण अल्पमात्रा में इदन्ता का लेश उस समय भी रह जाता है। कौलगण का कहना है कि इस स्थिति में योगियों को इस प्रकार के विमर्श का उदय होता है— "मैंने ही यह सब अभेद में भासित कर लिया है", अर्थात् संसार होने पर भी संहार का संस्कार रहने के कारण उस संहार का परामर्श होता है। बाद में वह संस्कार भी नहीं रहता है। इस संस्कार के नाश के बाद योगी का अनुभव—"सब मैं ही हूँ" इस प्रकार का होता है। इसके परवर्ती स्थिति में परासंविद् जिस रूप में आत्मप्रकाश करती है, वह संहार की ही और गम्भीर स्थितियाँ है। पहले जो भावसंहार की बात कही गई है, वह प्रमेय के संहार का संहार था। लेकिन इस समय जो संहार का स्वरूप प्रकट होता है उसमें प्रमाण भी उपसंहृत हो जाता है। यह भूमि सदाशिव-दशा के अनुरूप है। इस अवस्था में शंका या ग्लानि के उदय होने पर पर भी योगियों के मार्ग में कोई विघ्न उत्पन्न नहीं कर सकता है। इस स्थिति में प्रमेय सर्वाङ्गीण लीन है लेकिन प्रमाण में स्थित प्रमेयों की जीवनी शक्ति अब तक रहती है। इसी

जीवन-शक्ति को दार्शनिक परिभाषा में द्वादश इन्द्रिय रूप में वर्णित किया जाता है। आगम मत में यह सूर्य का ही एक रूप है।

इसके बाद द्वादश इन्द्रियात्मक सूर्य अहङ्कार रूप परमादित्य में विलीन हो जाता है। किसी किसी आगम-मत के अनुसार इसी का नामान्तर भर्गशिखा है। इस अवस्था में समस्त कलाओं का उपसंहार होकर केवल परमा कला या अमा कला ही वर्तमान रहती है। यही शिवकला है तथा परप्रमातृरूपा है।

यह अहङ्कार रूपी परमादित्य होने पर भी परिच्छिन्न प्रमाता है। परमादित्य के बाद जो अहंसत्ता का उदय होता है वह परमादित्य से उत्कृष्ट होने पर भी परिच्छिन्न प्रमाता है। इसका पारिभाषिक नाम है कालाग्निरूप। इसके बाद रुद्रा-वस्था के अतिक्रान्त होने पर भैरव अवस्था का उदय होता है। भैरव का जो रूप सर्वप्रथम आत्मप्रकाश करता है उसका नाम है महाकाल भैरव। परासंविद् यहाँ महाकाली रूप में प्रकाशित होती है। महाकाल भैरव यहाँ पञ्चकृत्य सम्पादन करते हैं लेकिन निरपेक्ष रूप से नहीं। क्योंकि यह स्वतन्त्र नहीं है। जिनकी इच्छा से वह सृष्टि आदि पञ्चकृत्य करते हैं वह स्वयं जगदम्बा है। भैरव अवस्था में परम तेज के गर्भ में सब प्रकार की परिच्छिन्न अहन्ता विलीन हो जाती है। उस महान् अग्नि में दग्ध होकर विश्व के साथ अभेदमय पूर्णाहंता विद्यमान रहती है। इस स्थिति में आने पर योगी परम शिव के सदृश पञ्चकृत्य कार्य करते हैं। परम शिव का पञ्चकृत्य इस अवस्था में व्यापिनी कला में प्रकाशित होता है—यह बहुतों का मत है। पश्चात् महाकाल भैरव भी नहीं रहता है। यह महाभैरव की अवस्था है जो महाकाल का भी अतीत है। इस स्थिति में सब कुछ शान्त रहता है किसी का संस्कार भी नहीं रहता है। जो स्वात्म संवेदन क्रम से अधिक से अधिक मात्रा में परिस्फुट होते हुए विकसित हो रहा था, उसकी पूर्णता यहाँ होती है। उस समय महाकाली स्वधाम में या अकूल में प्रविष्ट होने के लिए उन्मुख रहती है। इसलिए यह काल के द्वारा कलित अवस्था नहीं है। इस अवस्था में योगी शमना भूमि में प्रविष्ट हो गये हैं—ऐसा कहा जा सकता है। उस समय काल की सत्ता नहीं रहती है। उस स्थिति में अनन्त काल क्षणमात्र रूप में प्रतीत होता है।

इसके बाद जिस स्थिति का विकास होता है वह क्रम विकास का अन्तिम चरण है। यह परम शिव की स्थिति है। इस स्थान में परासंविद् देवी के स्वरूप का साक्षात्कार होता है। वह देवी पूर्णरूपा तथा कृशरूपा दोनों एक साथ है। यह अघटन पटीयसी है। जब यह अपने आश्रित देवी गणों का उदय करती हैं, प्रमाण

प्रमाता आदि पदों तथा सृष्टि आदि समस्त चक्रों का विकास करती है, तब वह पूर्ण है। और जब वह सब कुछ अपने में लीन कर लेती है, केवल कालसंकर्षिणी नाम का एक चक्र शेष रहता है उस समय वह कृशा कही जाती है।

इस स्थिति में कोई क्रम नहीं है, यौगपद्य भी नहीं है। क्रम-अक्रम का सम्बन्ध भी नहीं है। क्रम के विज्ञान से देवी का क्रम विकसित होता है। एवं प्रमेय आदि आत्मसंवित्ति के रूप में भासित होते हैं। यही जीव की पूर्णता प्राप्ति है।

(३)

तान्त्रिक साहित्य के अनुसन्धित्सु पाठकों के लिए कामकला अपरिचित तत्त्व नहीं है। प्रसिद्ध है कि भगवान् शङ्कराचार्य को कामकला का तत्त्व विशेष रूप से ज्ञात था। उपासनाक्रम में सौन्दर्यलहरी के त्रिपुरसुन्दरी स्तोत्र में इसका वर्णन भी उन्होंने किया है। कादि तथा हादि के मत में श्री-विद्या की उपासना का जो क्रम साधक-समाज में प्रचलित है उसके पढ़ने से कामकला के सम्बन्ध में पाठक-समाज में एक धारणा अवश्य ही उत्पन्न होती है। पुण्यानन्द-रचित कामकलाविलास एवं नटनानन्द-रचित उसकी व्याख्या कामकला के सम्बन्ध में प्रसिद्ध ग्रन्थ है। कामकला के सम्बन्ध में योगिनीहृदय नामक तन्त्र ग्रन्थ में तथा अमृतानन्द एवं भास्करराय रचित उसकी व्याख्या दीपिका तथा सेतुबन्ध में विस्तार से विवरण मिलता है। कामकला का महत्त्व अति प्राचीन काल से ही उपासक सम्प्रदायों में परिज्ञात है। श्री-विद्या की उपासना के क्रम का अनुसन्धान करते हुए कामकला का जो परिचय विभिन्न तन्त्रों में तथा उनकी व्याख्याओं में मिलता है वह दक्षिण भारत का क्रम है, ऐसा हम लोग समझते हैं। किन्तु उत्तर भारत में तथा पूर्व भारत में काली क्रम का अनुसरण करते हुए उसके उपासना क्रम में अनुगतरूप से कामकला रहस्य के सम्बन्ध में विशेष परिचय का ज्ञापक एक भी ग्रन्थ आज तक उपलब्ध नहीं हुआ है। फिर भी इतना निःसन्देह कहा जा सकता है कि कामकलारहस्य अन्य सभी शाक्त उपासनाओं में भी ज्ञात था। और इसका सामान्य प्रभाव भी था। इस विषय में हम ने कुछ संक्षिप्त आलोचना बाद में की है।

महाकालसंहिता का यह कामकला खण्ड नामक जो ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है, उसमें एक नवीन धारा का सन्धान मिल सकता है—ऐसी धारणा हमलोगों की थी। लेकिन इस ग्रन्थ के पाठ से इस प्रकार का कुछ भी दृष्टिगोचर नहीं

हुआ। इसमें विवृत कामकला रहस्य का जो आभास मिलता है वह दक्षिण भारत में प्रचलित कामकला विज्ञान से कुछ अंश में भिन्न है, इतना कहा जा सकता है। मैं कामकला का रहस्य पाठकों के सम्मुख उपस्थित करने के पहले प्रसङ्ग से इस विषय की कुछ आलोचना करना चाहता हूँ, जिससे उस रहस्य को समझने में सुविधा हो।

शाक्त उपासना का चरम लक्ष्य है अद्वैत की प्राप्ति। तान्त्रिक आचार्य गण परमसत्ता के रूप में जिसका निर्देश करते हैं वह स्वरूपतः निष्कल परम पद है। वही परमशिव पद से अभिहित होता है तथा पराशक्ति या महाशक्ति रूप में वर्णित किया जाता है। वह अखण्ड प्रकाश रूप अथवा चिद्रूप है। वह सत् होने पर भी चित् है एवं चित् होने पर भी सत् है। परम स्वातन्त्र्य ही उसका स्वभाव है। स्वातन्त्र्य शब्द का तात्पर्य अन्य निरपेक्षता से होने के कारण वह आनन्द रूप है। क्योंकि जहाँ द्वितीय सत्ता नहीं है और द्वितीय की जहाँ अपेक्षा भी नहीं है, वहाँ वह स्वरूप स्वभावतः आनन्दमय है। यह स्थिति केवल प्रकाश रूप नहीं है, स्वयं प्रकाश है। अर्थात् प्रकाश होकर भी वह विमर्शमय है। स्वातन्त्र्य शक्ति के प्रभाव से वह अद्वितीय रहते हुए द्वितीय हो सकता है, निःस्पन्द होते हुए भी स्पन्दशील हो सकता है। इसीलिए तान्त्रिक आचार्य गण शिव तथा शक्ति में भेद नहीं मानते हैं। वस्तुतः दोनों एक तथा अभिन्न हैं, जो परम शिव हैं वही परमा शक्ति हैं। शक्ति के बिना शिव इच्छाहीन, ज्ञानहीन तथा क्रियाहीन हैं और स्पन्दन में भी असमर्थ हैं। शिव और शक्ति की यह अभिन्नता परमसार्व है—यही सामरस्य है।

इस विषय को किञ्चित् विस्तृत रूप में कहने की चेष्टा करता हूँ। हम जो सृष्टि देखते हैं वह बहुस्वरूप है। वह बहु होने पर भी मूलतः एक है। एक से बहु में अवतरण करते समय दो की आवश्यकता होती है। यह जो द्वितीय सत्ता है यह दो अवस्थाओं में प्रकाशित होती है-(१) एक के साथ अभिन्न रूप में जडित-यह प्रथम अवस्था, (२) एक से भिन्न रूप में प्रकाशमान जो अभिन्न रूप में जडित है उस सत्ता को यामल सत्ता कहते हैं। इन दो सत्ताओं के बिना सृष्टि नहीं हो सकती है। एक और दो जहाँ यामल रूप में प्रकाशमान है, वहाँ उभय के मिलन से परम अद्वैत सत्ता का प्रकाश होता है। और जहाँ एक तथा दो पृथक् रूप में स्थित है वहाँ उभय के मिलन से भेदमय बाह्य जगत् का प्रकाश होता है। प्रथम स्थिति को अन्तरङ्गा शक्ति कहा जा सकता है और दूसरे को बहिरङ्गा शक्ति। आगम शास्त्रों में रेखा-विन्यास के द्वारा इस तत्त्व को समझाने की चेष्टा भी की गई है। भेदमय सृष्टि तथा पूर्णता में प्रवेश उभयत्र ही शक्ति का खेल है। एक शक्ति

शिवतत्त्व तक पहुंचा देती है और दूसरी शक्ति जीव तथा जगत् की ओर ले जाती है।

सृष्टि के मूल में बिन्दु है। परम स्वरूप के स्वातन्त्र्य से जब स्पन्दन इस बिन्दु का स्पर्श करता है तब बिन्दु रेखारूप में परिणत हो जाता है। सब से ह्रस्व रेखा दो बिन्दुओं से. गठित है। इसकी परवर्ती सृष्टि बिन्दु से नहीं होती है। तीन रेखाओं की आवश्यकता होती है। इन तीनों रेखाओं के संयोग से जो त्रिकोण उत्पन्न होता है, वह सृष्टि का मूल [योनि] है। वेदान्त में इसलिए—'योनेः शरीरम्' इस प्रकार कहा गया है। योनि का आश्रय लिये बिना शरीर उत्पन्न नहीं होता है।

सृष्टि के मूल में मातृका है। मातृका शब्द का अर्थ है माँ। मातृका या महामातृका विश्वजननी है एक ही परमसत्ता, जो इस के सम्बन्ध वश बहु रूप में प्रकाशमान होती है। मातृका मूल में एक तथा अभिन्न है। वस्तुतः यह अक्षरब्रह्म की क्षरात्मक स्वरूपभूता शक्ति है। प्राचीन आगमों में परावाग् रूप में इसी की प्रशंसा कीर्तित है। वैदिकसाहित्य में शब्दब्रह्म रूप में जिसका निर्देश मिलता है, वह भी यही है। शब्दब्रह्म या परामातृका ही विश्वजननी है।

इस विषय की आलोचना के प्रसङ्ग में तीन प्रकारों के स्तरों की धारणा करनी आवश्यक है। एक ऐसा स्तर है, जहाँ सृष्टि, संरक्षण तथा संहार आदि कुछ भी नहीं है। यहाँ पूर्ण सत्य अपनी महिमा में पूर्णतः विराजमान है। यहाँ शिव शक्ति का प्रश्न नहीं है। जीव तथा जगत् का भी प्रश्न नहीं उठता। यह एक अद्वय परम स्थिति है। इसके अतिरिक्त एक और स्थिति है, जिसे द्वितीय स्थिति कहा जा सकता है। वहाँ परब्रह्म भी है तथा शब्दब्रह्म भी उससे अभिन्न रूप में है। यही शब्दब्रह्म वहाँ परावाग् रूप में उल्लिखित हुआ है। वह स्थिति युगल भावापन्न है। तान्त्रिक परिभाषा में यह शिव तथा शक्ति का समरसात्मक भाव है। यह सामरस्य नित्य सिद्ध है। पहिली स्थिति जैसे नित्यसिद्ध है दूसरी भी तद्रूप है। इसके बाद सामरस्य का भङ्ग होता है। तब तृतीय सत्ता का आविर्भाव होता है। यह तृतीय सत्ता जीव और जगत् रूप है। समरस अवस्था में तृतीय स्थिति का आविर्भाव नहीं होता है। क्योंकि वह अद्वय की स्थिति है। पहले जिस स्थिति का वर्णन किया गया है, वह अद्वयस्थिति भी नहीं है, वह विकल्पहीन स्थिति है। अद्वय स्थिति में विकल्प है, द्वैतस्थिति में तो है ही, लेकिन जो द्वैताद्वैतविवर्जित है. वहाँ विकल्प की सम्भावना कैसे हो सकती है?

जो अखण्ड महासत्य जगत् का प्रकाश कर रहा है, उसकी स्वरूपभूता शक्ति

मातृका नाम से परिचित है । मातृका महाशक्ति का ही नाम है । मातृकारहितं अर्थात् शक्तिहीन महाप्रकाश प्रकाश स्वरूप होते हुए भी प्रकाशमान नहीं है । इसलिए महाजनों का कथन है—

वाग्रूपता चेदुत्क्रामेदवबोधस्य शाश्वती ।
न प्रकाशः प्रकाशेत सा हि प्रत्यवमर्शिनी ॥

अर्थात् ज्ञान अथवा बोध की एक शाश्वत अथवा नित्यसिद्ध वाग्रूपता है । इसलिए ज्ञान या प्रकाश स्वयंप्रकाश है । अर्थात् प्रकाश स्वरूप में यदि वाग्-रूपता नहीं होती तो वह स्वरूपतः प्रकाश होते हुए भी प्रकाशमान नहीं हो सकता था, क्योंकि मातृका ही प्रत्यवमर्शिनी शक्ति है । मातृका के अन्तर्लीन हो जाने पर प्रकाश प्रकाश ही रह जाता है, लेकिन वह अपने को प्रकाश रूप में पहचान नहीं सकता । केवल इतना ही नहीं, इस शक्ति का आश्रय करती हुई समग्र सत्ता प्रकाशमान होती है ।

समग्र जगत् ईश्वर, जीव तथा जड़ पदार्थ समष्टिरूप में मातृका से उद्भूत है, अर्थात् अहंरूप में जो प्रकाशमान है उसके मूल में भी मातृका है । यह अहं पूर्ण अहं हो सकता है, और परिच्छिन्न अहं भी हो सकता है । किन्तु क्षेत्रों में मातृका का ही खेल है । आदि के अकार से अन्त के हकार पर्यन्त का जो महामण्डल है, यही मातृका मण्डल है । अकार से हकार तक पञ्चाशत् मातृका के समष्टिरूप में प्रकाशमान रहने पर पूर्ण अहं सत्ता की अभिव्यक्ति होती है । सच्चिदानन्द ब्रह्म अव्यक्तरूप में सत् तथा प्रकाश रूप में आत्मप्रकाश रूपी है । अखण्ड मातृकामण्डल पूर्ण अहं परमेश्वर का नित्यसिद्ध निजस्वरूप है । यह स्वरूप नित्यप्रकाशमान स्वयं-सिद्ध और परिपूर्ण है । इसके बाहर कुछ नहीं है और न रह ही सकता है ।

## महाकाल

पूर्ण अहं एक तथा अभिन्न है । भिन्न अवयव रहने पर भी वह एक ही है— 'सूत्रे मणिगणा इव', माला में कितने ही फूल क्यों न हो, पुष्पों का अन्तर्वर्ती सूत्र एक ही होता है । यह अकार से हकार तक प्रसरित है । इस अहं में अन्य कोई पदार्थ नहीं है । अगर होता तो यह अहं, अहं तथा इदं के समन्वय के रूप में परिणत होता । पूर्ण अहं चैतन्य स्वरूप है । उसमें इदं नहीं है । एकमात्र अहंता ही है । इदंता स्वातन्त्र्य से सृष्टि की उन्मुख अवस्था में आविर्भूत होती है । इदंता के स्फुरण के

पहले सर्वप्रथम सर्वशून्यरूप परमाकाश का आविर्भाव होता है। और उसी के आश्रय से अनन्त अहं द्वितीयरूप में प्रकट होता है । इसी का नाम इदं सृष्टि है, जो महासमष्टिरूप है और जिसे हम महासृष्टि कहते हैं। हम लोगों के खण्डकाल के जगत में अनन्त लोक लोकान्तर जो कुछ हैं, थे और होंगे, सभी नित्य वर्तमानरूप में उस महासृष्टि में विद्यमान है। उस स्थान में काल नहीं है, क्योंकि काल परिमाण का साधक है, जो अतीत, अनागत तथा वर्तमान रूप में हम लोगों के सम्मुख उपस्थित होता है। अतएव उस भूमि में ऐसे काल का कोई अस्तित्व नहीं है। तान्त्रिक गण इसे महाकाल कहते हैं। अहं से इदं रूप में भासमान होने पर ही वह सृष्टि के रूप में वर्णित होने के योग्य है। इस सृष्टि का न आदि है; न अन्त है। इसलिए इसे महासृष्टि कहते हैं। इस स्थिति को पूर्ण स्थिति नहीं कहा जा सकता है। क्योंकि यह भी परिच्छिन्न अवस्था है। यह इदं रूप में भासमान है अहं रूप में नहीं। इस महासृष्टि का संहार ही महासंहार है। महासृष्टि का अन्त नहीं है। काल के रूप में उसके अवसान की कल्पना नहीं की जा सकती है। लेकिन उसका भी अवसान है। और वह होता है पूर्णअहंता-वोध के साथ साथ।

महाकाल या महासृष्टि के सम्बन्ध में आलोचना के प्रसङ्ग से प्राचीन साङ्ख्य के दृष्टिकोण से यहाँ कुछ कहना मैं आवश्यक समझता हूँ। साङ्ख्य में प्रकृति और पुरुष भिन्न है। पुरुष चिद्रूप या प्रकाशरूप है लेकिन प्रकृति त्रिगुणात्मिका है। यह त्रिगुण मिथ्या नहीं है, सत्य है। पुरुष अपरिणामी है लेकिन प्रकृति नित्य परिणाम शील है। प्रकृति का परिणाम क्यों होता है—इस विषय में प्राचीन आचार्यों के अनेक विचार हैं। किसी किसी का कहना है—'कालाद् गुणव्यतिकरः'। लेकिन प्रसिद्ध साङ्ख्य यह स्वीकार नहीं करता है। साङ्ख्यमत में परिणाम का कोई बाह्य हेतु नहीं है। स्वभाव ही उसका एक मात्र कारण है। इसलिए प्रकृति को स्वतः परिणामिनी कहा जाता है। सूक्ष्मरूप से देखने पर यह परिणाम दो प्रकार के प्रतीत होते हैं। प्रथम स्वरूप परिणाम है; यह स्वतः परिणाम है। और दूसरा विसदृश परिणाम है। स्वतः परिणाम से सृष्टि नहीं होती हैं। लेकिन विसदृश परिणाम के फलस्वरूप सृष्टि का उदय होता है। विसदृश परिणाम के धर्म, लक्षण तथा अवस्था तीन विभाग होते हैं। प्रकृति के प्रथम परिणाम को धर्मपरिणाम, धर्म के प्रथम परिणाम को लक्षण-परिणाम और लक्षणपरिणाम के बाद का अवस्थापरिणाम है। अतीत, अनागत और वर्तमान यह तीन लक्षणपरिणाम में रहते हैं। साङ्ख्य सत्कार्यवादी है। सृष्टि के परिणाम के फलस्वरूप होने पर भी असत् की सृष्टि नहीं होती है। जो पहले अभिव्यक्त नहीं था बाद में वही अभिव्यक्त होकर सद्रूप में परिणत होता है। जो

अनागत काल में सद्रूप में दृष्ट होता है वही वर्तमानकाल में कार्यरूप में अभिव्यक्त होता है। अतः जो भी नहीं है वह भी अनागत लक्षण में है। लेकिन जो अनागत लक्षण में भी दृष्टिगोचर नहीं होता है, वह वर्तमान में कैसे आ सकता है? इस प्रश्न के उत्तर में आचार्य गण कहते हैं कि वह परिणाम अनागत में न रहने पर भी धर्मपरिणाम के रूप में तो रह सकता है । वह धर्म परिणाम अनागत के माध्यम से वर्तमान में आ सकता है। विसदृश परिणाम का प्रथम परिणाम है धर्मपरिणाम। अतः किसी वस्तु का अस्तित्व धर्मपरिणाम में होने पर योगी कह सकते हैं कि यह धर्मपरिणाम में अवश्य ही उपस्थित होगा। अवश्य उसे लक्षणपरिणाम के भीतर से गुजरना पड़ेगा। लेकिन जब वह योगी देखता है कि उस वस्तु का अस्तित्व धर्मपरिणाम में भी नहीं है, तब उसे कहना पड़ता है कि इसका अस्तित्व या इसका उद्भव होना संभव ही नही है। किन्तु तान्त्रिक इस जगह कहेंगे कि यह भी ठीक नहीं है। क्योंकि साङ्ख्य दृष्टि से धर्मपरिणाम में जिसका अस्तित्व विद्यमान नहीं है, तान्त्रिकदृष्टि से वह भी सदृशपरिणामिनी प्रकृति के गर्भ में हैं। तान्त्रिक ईश्वरवादी हैं। इसलिए उनकी दृष्टि में ईश्वर ही सदृश परिणामिनी प्रकृति को क्षुब्ध कर सकता है। लेकिन साङ्ख्य का पुरुष वैसा नहीं कर सकता है। तान्त्रिक का ईश्वर स्वातन्त्र्यमय है । वह अपने स्वातन्त्र्यबल से सदृशपरिणाम को भी विसदृशपरिणाम में परिवर्तित कर सकता है। इसके फलस्वरूप जो सृष्ट होकर प्रकाशमान होता है वही महासृष्टि है। यह वेदान्त में, साङ्ख्य में तथा पातञ्जल में भी नहीं है।

महासृष्टि जैसे समग्र सृष्टि के अन्तर्गत यावतीय सत्ता की समष्टि रूप है, उसी प्रकार महासंहार भी समग्र विश्व का उपसंहार स्वरूप है। महासंहार के बाद विश्व नहीं रहता है, रह भी नहीं सकता है। पूर्ण महासंहार होने पर इदंरूप में प्रतीयमान सत्ता का अस्तित्व होना संभव नहीं है। उस समय एक मात्र परिपूर्ण अहं ही रहता है।

### पथ का विवरण

अब, मैं यहां साधना पथ का एक संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत करता हूं। हमने पहले ही उल्लेख किया है कि जो वस्तु पूर्ण है वह अखण्ड, महाप्रकाश तथा पराशक्ति का सम्मिलित एवं संमूर्छित रूप है। उसे हम पूर्ण अहंता के रूप में निर्दिष्ट करते हैं। यह अहंरूपी होने पर भी अहङ्कार रूपी नहीं है। पूर्णस्थिति में अहङ्कार का होना

संभव ही नहीं है। ग्राहक भूमि में अहङ्कार है, चाहे वह ऐश्वरिक हो अथवा जैव। लेकिन पूर्ण अहं ग्राहक पद का वाच्य नहीं है। ग्राहक, ग्रहण तथा ग्राह्य—ये त्रिपुटी के अन्तर्गत हैं। पूर्ण अहं में त्रिपुटी नहीं है। इस अहं के सम्मुख तटस्थ रूप में दृश्य नहीं भासता है, अहं रूप में तादात्म्य युक्त दृश्य भी नहीं है। लेकिन जो ग्राहक रूपी अहं है और जो देहात्मबोध संपन्न है उसमें प्राणों की क्रिया होती है। इससे दृश्य रूप में बाह्य जगत् का आभास होता है। अगर इस आभास को किसी उपाय से हटाया जाए तो ग्राहक रूपी अहं पूर्ण अहं रूप में प्रकाशित हो जाएगा और उसे निर्वाण में ले जाएगा। निर्वाण या महानिर्वाण के पूर्णसत्य होने पर भी स्वयं बल या शक्ति का लाभ न करते हुए अहं का उसमें निवेश करना उचित नहीं है। क्योंकि ऐसा करने पर वह अहं निर्वाण-महासमुद्र में डूब जाएगा। बल या शक्ति के लाभ के अनन्तर अर्थात् माँ की स्नेहमय क्रोड़ में उपविष्ट होकर पूर्ण में प्रविष्ट होने पर आत्मलाभ की कोई आशङ्का नहीं रहती है। इसीलिए प्राचीन काल का आदर्श मातृका की उपासना थी। अर्थात् माँ का आश्रय करते हुए उन्हीं के सहारे पिता के निकट उपस्थित होना था। प्रक्रिया कोई भी क्यों न हो पहले आत्मशक्ति का जागरण अर्थात् कुण्डलिनी का चैतन्य होना विशेष आवश्यक है। आत्म-शक्ति जागृत होने पर उस शक्ति का प्रवाह महासमुद्र की ओर स्वतः ही अग्रसर होता है। तब उस शक्ति के क्रोड़ में आरूढ़ होकर शक्ति की धारा में बहते हुए महा-समुद्र में पहुँचना सुलभ होता है। शक्ति जब शिवधाम में साधक को पहुँचा देती है तब वही शक्ति जीव को शिवभाव में परिणत करती है। लेकिन इस विषय में स्मरणीय यह है कि योगी या साधक का शिवभाव लाभ करना ही परम उद्देश्य नहीं है। साधकों का काम्य है शिवभाव में उपनीत होकर अपने को शिवरूप में पहचान लेना।

लेकिन साधारण जीव जिस राज्य में विचरण करते हैं वह माया का राज्य है। माया के राज्य में एकमात्र अनुभूति है जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति। बारम्बार इसी की अनुवृत्ति होती रहती है। यही काल का आवर्त्त है। इस आवर्त्तगति के साथ प्राण तथा अपान की या श्वास प्रश्वास की सूक्ष्म गतियाँ मिली रहती हैं। मायाराज्य के भेदन के लिए चित्शक्ति की आवश्यकता होती है, जो माया के राज्य में रहकर माया के उर्ध्व में भी सञ्चरित होती है। माया का राज्य काल के अधीन है। माया के ऊर्ध्वदेश में भी काल है। पहला जो काल है वह आवर्त्त-गति सम्पन्न है। लेकिन माया के उर्ध्व का काल सरलगति सम्पन्न है यही सरल गति साधक को एक निर्दिष्ट लक्ष्य तक पहुँचा देती है। लेकिन सरल गति की प्राप्ति

जब तक गुरुकृपा से नहीं होती तबतक माया राज्य में विचरण-शील व्यक्ति के निकट निर्विकल्प सत्त्व का प्रकाश नहीं होता है। जो वास्तविक सद्‌गुरु हैं वे दीक्षा में बीजमन्त्र के अर्पण करते समय साधक के आधार के अनुसार माया को किञ्चित् तोड़ देते हैं। इसके फलस्वरूप वक्र गति का अन्त हो जाता है और सरल गति का स्फुट आभास होता है। उसके बाद सरल गति के रास्ते से क्रमशः काल-राज्य तथा मनोराज्य दोनों का ही भेद हो जाता है। दुर्गासप्तशती में जिसे अर्द्धमात्रारूप में वर्णन किया है उसे ही तन्त्रग्रन्थों में बिन्दुरूप में वर्णित किया जाता है। यह अर्द्धमात्रा काल की अर्द्धमात्रा नहीं है—यह कहना ही बहुत है। काल की अर्द्धमात्रा एकाग्रभूमि में उपस्थित होने के साथ साथ छूट जाती है। यहाँ जिस अर्द्धमात्रा की बात की जा रही है उसी का आश्रय लेकर योगियों को ऊर्ध्वगति की ओर चलना पड़ता है। जिस स्थान से अर्द्धमात्रा का प्रारम्भ होता है तान्त्रिक उसे बिन्दु के रूप में वर्णित करते हैं। अर्द्धमात्रा बिन्दु के ही वेग की मात्रा है। उस बिन्दु की स्वाभाविक मात्रा अर्द्ध है। बिन्दु से ही सरल मार्ग का प्रारम्भ हुआ है। अब इस मार्ग में प्रविष्ट होकर उर्ध्वगमन करते हुए काल के सूक्ष्मतम परमाणु या लव तक पहुँचा जा सकता है। अर्द्धमात्रा का रहस्य यह है कि बिन्दु की प्राप्ति एकाग्रता का परिणाम है। षट्चक्रों के भेद करने के बाद जो बिन्दु हम लोग पाते हैं, यह वही बिन्दु है—इसमें सन्देह नहीं। लेकिन आज्ञाचक्र तक पहुँचने पर समग्र विश्व उसी बिन्दु में आकर समाप्त हो जाता है। बिन्दु के बाद आरोहण के मार्ग में अर्द्धमात्रा का क्रम अपनाते हुए महाबिन्दु तक आरूढ़ होना आवश्यक है। बिन्दु से महाबिन्दु तक पहुँचने का यही सरल मार्ग है। जिस प्रकार काल के कुटिल मार्ग में भौतिक तथा कल्पना का राज्य विद्यमान है, उसी प्रकार काल के इस सरल मार्ग में भी विशाल विश्व विद्यमान है। सरल गति के क्रम विकास के फलस्वरूप मात्रा सूक्ष्म होने लगती है और क्रमशः काल की क्षीणमात्रा तक पहुँचना पड़ता है। इस यात्रा के मार्ग में अनन्त विश्व दृष्टि के सम्मुख उपस्थित होते हैं। यही महामाया का जगत् है। इसके बाद महामाया का भी संसार अस्तमित हो जाता है। बिन्दु प्राप्ति के साथ साथ सद्‌गुरु की कृपा से माया का संसार अस्तमित होता है। इतनी दूर तक सरलगति को प्राप्त करना जीव का पुरुषकार है। लेकिन काल की क्षीणतम मात्रा आयत्त हो जाने पर योगी का पुरुषकार भी समाप्त हो जाता हैं। यद्यपि स्थिति अत्यन्त उच्च है तथापि यह पूर्णता की द्योतक नहीं है। क्योंकि इस स्थान में अतिक्षीण होने पर भी मन की क्रिया रहती है। पश्चात् उस क्रिया का भी अर्पण हो जाता है। एवं अर्पण के साथ साथ महामाया के राज्य का भी भेद हो जाता है।

यहाँ स्मरणीय यह है कि कैवल्यप्राप्त आत्मा के तीन भागों मे विभक्त होने के कारण कैवल्य भी तीन प्रकार का मानना होगा। एक है प्रकृति-कैवल्य; दूसरा है माया-कैवल्य; और तीसरा है महामाया-कैवल्य। अचित् अथवा जड जिस समय स्थूल भावापन्न रहता है तब उसका नाम है त्रिगुणात्मिका प्रकृति, जब वही प्रकृति से भी सूक्ष्म भावापन्न हो जाता है, तब वह माया नाम से अभिहित होता है। यह प्रकृति से शुद्ध है, लेकिन बिल्कुल शुद्ध नहीं। माया-पर्यन्त का जगत् ही संसार है किन्तु यह अशुद्ध है। माया के उर्ध्व देश में भी महामाया या शुद्धमाया विद्यमान है। जड़ होने पर भी वह शुद्ध है। इसी को बिन्दु कहते हैं। शुद्धतत्त्वमय कार्यात्मक शुद्ध जगत का उपादान है बिन्दु। उसका कर्ता है शिव और शक्ति उसका कारण है। बिन्दु के क्षोभ से वह जैसे एक ओर शुद्ध देह, इन्द्रियं, भोग के विषय तथा भुवन रूप में परिणत होता है, दूसरी ओर वैसे ही वह शब्द का भी कारण बन जाता है। सिद्धान्ती शैवों के मतानुसार शिव, शक्ति तथा बिन्दु रत्नत्रय नाम से परिचित हैं। शिव चित्तस्वरूप है और शक्ति चिद्रूपिणी है लेकिन बिन्दु चित्तस्वरूप नहीं है वह शुद्ध मायारूपी है और शिव की परिग्रहशक्ति रूप अचित् तत्त्व है। शिव और शक्ति दोनों ही चित्स्वरूप है लेकिन शिव निष्क्रिय है और शक्ति क्रियात्मिका है। शिव में जब शक्ति की अभिव्यक्ति होती है, तब वह इच्छा रूप में होती है अर्थात् शिव की जो इच्छा है वही शक्ति का स्वरूप है। यह शक्ति समवायिनी शक्ति नाम से प्रसिद्ध है जो शिव के साथ अभिन्न रूप में विद्यमान है। लेकिन बिन्दु इस प्रकार का नहीं है। यद्यपि बिन्दु शिव की ही शक्ति है तो भी वह समवायिनी शक्ति नहीं, बल्कि परि-ग्रहशक्ति है। इसका नामान्तर है उपादानशक्ति। बिन्दु का उपादान जड़ है। इसलिए शिव में इच्छा के उदय होने पर इस इच्छा स्वरूप शक्ति के आघात से बिन्दु का क्षोभ होता है और क्षोभ होने के बाद वह इच्छानुरूप आकार धारण करता है। इसी का नाम महामाया की कृपा है। पहले ही बताया जा चुका है कि महामाया की क्रिया से शुद्ध जगत् उत्पन्न होता है, जिसका नामान्तर है बैन्दव जगत्। माया का जगत् महामाया के अधोदेश में विद्यमान है। महामाया के स्तर से माया का सञ्चालन होता है। और महामाया का सञ्चालन शक्ति या चित् से होता है। और चित् शक्ति का सञ्चालन परमेश्वर की इच्छा से होता है। निष्कर्ष यह है कि शिव की समवायिनी शक्ति के इच्छा रूप धारण करने पर बिन्दुरूप शुद्ध उपादान या महामाया उस शक्ति के अनुरूप आकार धारण करती है लेकिन वह आकार कितना ही शुद्ध क्यों न हो, सम्पूर्ण रूप से चिदात्मक नहीं है।

महामायाराज्य या बिन्दुराज्य तक आरूढ़ होने पर भी उसको यथार्थ कैवल्य

की प्राप्ति हुई—ऐसा नहीं कहा जा सकता है। इस स्थिति में यद्यपि शिव, शक्ति तथा बिन्दु का योग सम्पन्न हुआ—यह सत्य है, तथापि यहाँ शिव भी निष्कल नहीं है एवं शक्ति भी निष्कल नहीं है। क्योंकि शक्ति में शान्तिकला तथा शिव में शान्त्यतीत कला वर्तमान है। अतः यह योग होते हुए भी पूर्णता नहीं है। पूर्णत्व की प्राप्ति के लिए महामाया की क्लान्त सीमा में पहुँचकर योगियों को उन्मनी शक्ति का आश्रय लेने की अपेक्षा होती है। शुद्ध माया के इस राज्य को अर्द्ध-अर्द्ध क्रम से पार करते हुए उन्हें काल के सूक्ष्मतम लव तक उठना पड़ता है। इसके बाद अपनी दुर्बलता के कारण उनका और अधिक सञ्चरण संभव नहीं होता है। पश्चात् आत्म-समर्पण के साथ-साथ उन्मनी शक्ति के प्रभाव से वे परमशिवस्थान में उपनीत हो जाते है। काल वहाँ नहीं है, शुद्ध तथा अशुद्ध मन भी वहाँ नहीं है। व्यक्तिगत पुरुषकार का भी कोई स्थान वहाँ नहीं है। यही निष्कल परमस्थित है। प्रत्येक आत्मा का यही परम लक्ष्य हैं। यही परमशिव या परासंविद् है। यहाँ जो सृष्टि का प्रकाश होता है वही विश्व के रूप में परिचित है। वह साक्षात् परमशिव से प्रकटित होता है। यहीं कामकलातत्त्व का रहस्य प्रकट होता है।

अब हम कामकलातत्त्व के संबन्ध में थोड़ा प्रकाश डालने का प्रयास करेंगे। शाक्तमत के अनुसार समग्र विश्वरचना के मूल में जो अखण्ड सत्ता वर्तमान है; उसे हम परिपूर्ण अहंसत्ता के रूप में ग्रहण कर सकते हैं। यह पूर्ण अहंसता आत्मप्रकाशन करना चाहती हैं। तब शिवशक्ति का सामरस्य घटित होता है। यह सामरस्य निर्विकार है, इसमें न ह्रास है, न वृद्धि ही है और वह अनादि अनन्त स्व-प्रकाश तथा चिदानन्दमय है। इसी सामरस्य से पीठरचना का प्रारम्भ होता है। आचार्य योगिगणों ने कहा है कि शिवशक्ति का जो सामरस्य है वही परमबिन्दु है, इसी का पारिभाषिक नाम है सूर्य, उसी का नामान्तर है "कामाख्यरवि"। और जो दो बिन्दु शिव तथा शक्ति के रूप में आत्मप्रकाश करते हैं, उनमें से एक को अग्नि कहा जाता है और अपर चन्द्रशब्द से अभिहित होता है। पूर्णबिन्दु सूर्य रूप में उर्ध्व की ओर मध्यस्थान में रहता है। अग्नि तथा सोम रूप दो बिन्दु दो स्तनों के रूप में उसके निम्न देश मे दोनो ओर रहते हैं। यही त्रिबिन्दु का अवस्थान है। भगवान् शङ्कराचार्य ने इसी रूप की ओर लक्ष्य करते हुए अपनी सौन्दर्यलहरी में इसका उल्लेख किया है—

मुखं बिन्दुं कृत्वा कुचयुगमधस्तस्य तदधो।
हरार्द्धं ध्यायेद् यो हरमहिषि ते मन्मथकलाम् ॥

इस त्रिबिन्दु के नीचे हार्द्धकला के रूप में एक विचित्र शक्ति का परिचय मिलता है। यही कामकला का स्वरूप है। इसी से पूर्ण स्वरूप के अन्तर्गत भगवद्धाम रचित होता है।

शिवशक्ति के सामरस्यरूप विन्दु की प्राप्ति के विना आनन्दमय, नित्य, सिद्ध विश्व का आविर्भाव नहीं हो सकता है। अग्नि संहार का प्रतीक है तथा सोम सृष्टि का। लेकिन संहार केवल अग्नि के द्वारा नहीं होता है और सृष्टि भी केवल सोम के द्वारा नहीं होती है। सोम या चन्द्र की कला विगलित होकर सृष्टि के उपादानरूप में परिणत होती है, लेकिन इस विगलन के मूल में जो शक्ति काम कर रही है, वही है अग्नि। अतः अग्नि के सहारे चन्द्रकला से सृष्टि होती है। ठीक इसी प्रकार संहार भी अग्नि के द्वारा होता है। लेकिन संहार रूपी अग्नि को जलाने के लिए चन्द्रकला की आवश्यकता होती है। यह सत्य है कि चन्द्र से सृष्टि होती है लेकिन उसमें अग्नि की सहायता आवश्यक है। इसी प्रकार अग्नि से संहार के लिए भी चन्द्र की आवश्यकता है। लेकिन ऐसी भी स्थिति है जहाँ अग्नि तथा सोम उभय की मात्रा में किसी प्रकार की विषमता नहीं है। उस स्थिति में जैसे एक ओर सृष्टि नहीं हो सकती है, वैसे दूसरी ओर संहार भी नहीं हो सकता हैं। मध्यस्थित सृष्टि तथा संहार से शून्य अवस्था को स्थिति कहते हैं, जिसका द्योतक सूर्य है। यहाँ व्यवहार के लिए स्थिति कहने पर आपेक्षिक स्थिति का ग्रहण होता है। निरपेक्ष स्थिति की बात नहीं की जा रही है। लेकिन आपेक्षिक होने पर भी उसके पीछे निरपेक्ष सत्ता का होना आवश्यक है। यह जो निरपेक्ष अग्निकला तथा सोमकला का साम्य है—यही स्थिति का विधायक है। और यह जो स्थिति है, यही अग्नि तथा सोम का नित्य सामरस्य है। इसे सूर्य कहते हैं।

अतः समझा जा सकता है कि एक ही सविता के एक ओर सोम की क्रिया होती है और दूसरी ओर अग्नि की क्रिया। लेकिन नित्य स्थितिबिन्दु एक होकर भी एक नहीं है और एक न होते हुए भी एक है। इसी स्थितिबिन्दु को कामतत्त्व कहा जाता है। सूर्य अथवा काम एक ही वस्तु है।

कामकला का प्रधान बिन्दु है रवि या सूर्य। जिसकी भगवती सृष्टि और प्रेममय जगत के आविर्भाव के सम्बन्ध में चर्चा की जा रही है; वह इसी कामकला का कार्य है। प्राचीन आचार्य गण विश्वसृष्टि के मूल में कामकला की क्रिया की विद्यमानता का अनुभव करते रहे हैं। वे कहते हैं कि विश्व की रचना तीन स्तरों में होती है। एक है विश्व का स्थूलरूप, और दूसरा है उसका तत्त्वात्मक सूक्ष्मरूप और इसका भी जो सूक्ष्मरूप है वही तीसरा स्तर कलारूप है। यह कला चित्कला नाम

से परिचित है । शिव चित्स्वरूप है और शक्ति उसका कला स्वरूप है । और ये दोनों जहाँ समरस हैं वहीं कामरूप बिन्दु है । इस बिन्दु का एक बहिःनिःसरण है जो हार्द्धकला रूप में आत्मप्रकाश करता है । हार्द्धकला नाना प्रकारों से तरङ्गित होकर तत्त्वों की सृष्टि करती है । षट्त्रिंशत् तत्त्व हों या अन्यसंख्या विशिष्ट ही तत्त्व क्यों न हो, उनके मूल में हार्द्धकला रहती है । जो लोग मन्त्ररहस्यविद् हैं वे हार्द्धकला का महत्त्व विशेष रूप से जानते हैं । यह हार्द्धकला की सृष्टि शिवशक्तिसामरस्यमूलक है, और यह आनन्दमयी है । इसीलिए निष्कल परमशिवस्थिति प्राप्त न होने पर कामबिन्दु के अभाव के कारण हार्द्धकला की आनन्दमयी सृष्टि का अनुभव नहीं किया जा सकता है । इसलिए कामकला का यह महत्त्व तान्त्रिकसमाज में विशेष रूप से अनुभूत होता है ।

( ४ )

## भाव तथा आचार

प्रसङ्ग क्रम से तान्त्रिकसाधना में भाव तथा आचार के सम्बन्ध में एक संक्षिप्त विवरण उपस्थित किया जा रहा है । तन्त्रसाधना में तीन प्रकारों के भाव का सन्धान मिलता है । वे भाव क्रमशः पशुभाव, वीरभाव तथा दिव्यभाव नाम से प्रसिद्ध हैं । जैसे भाव के तीन प्रकार हैं उसी तरह भावानुकूल आचार भी तीन हैं । आचारों के अवान्तर विभाग रहने पर भी वे मूलतः तीन प्रकारों के भेद के अन्तर्गत ही हैं । प्रथम आचार का नाम पश्वाचार है । अन्य शास्त्र में जिसे जीवभाव कहते हैं, वही यहाँ पशुभाव कहलाता है । पशु अवस्था में आत्मा की इच्छा, ज्ञान तथा क्रिया शक्ति परिच्छिन्न रहती है, इस प्रकार की आत्मा आणवमलविशिष्ट है । पशुभाव के आणव आवरण द्वारा आवृत होने से आत्मा का अहंभाव परिछिन्नरूप में प्रकाशित होता है । जब तक आत्मा पशुभाव में रहता है तब तक तन्त्रशास्त्र उसे नाना प्रकारों के विधि निषेधों से चलने का उपदेश करता है । पश्वाचार शब्द संयम आदि नाना विधि-निषेधों के अनुष्ठान मूलक धर्माचरण को समझाता है । तान्त्रिकगण पश्वाचार में वैदिक, वैष्णव तथा शैव आदि सभी साधनाओं को समझते हैं । यह सब पशु सभाव-पशु नाम से परिचित हैं । लेकिन पशु होने पर ही उसे भाव-युक्त होना होगा—ऐसी कोई बात नहीं है । क्योंकि विभाव पशु का भी विवरण मिलता है । किसी किसी के मत में सभावपशु केवल पुरुष देवता की आराधना कर सकता

है । देवी की आराधना का अधिकार उसको नहीं है । लेकिन विभावपशु दिव्य तथा वीर साधकों के सदृश शक्ति-आराधना का अधिकारी है । साधना के क्रम में जो स्तर लक्षित होता है वह निम्न प्रकार है—(१) सभावपशु (२) विभावपशु (३) सभाव वीर (४) विभाववीर । शक्ति की उपासना में जो पञ्चतत्त्व का विधान है, वह विभावपशु के लिए अनुकल्प रूप में व्यवहृत होता है । यह विभावपशु यद्यपि पशुभाव रहित है तथापि उसमें वीरभाव का लक्षण अब तक दिखाई नहीं पड़ा । विभावपशु तथा विभाववीर साधकों में भेद है । विभाववीरसाधक के लिए पञ्चतत्त्व का व्यवहार केवल मानस पूजा के अन्तर्गत है । वह अनुकल्प व्यवहार का भी अधिकारी नहीं है । लेकिन विभावपशु के लिए अनुकल्प की व्यवस्था है । वस्तुतः इन दोनों प्रकारों के साधकों में किसी को भी वास्तविक शक्ति साधना में प्रवेश का अधिकार नहीं है । एक मात्र कुमारी पूजन में ही उनका अधिकार है । जो प्रकृत वीरभाव है, वह तीन प्रकारों के आचारों में लक्षित होता है । इन तीनों का परिचय क्रमशः दक्षिणाचार, वामाचार तथा सिद्धान्ताचार नाम से मिलता है । ये तीनों आचार वीरभाव के अन्तर्गत हैं दक्षिणाचार का अर्थ है—'शिवो भूत्वा यजेत् पराम्' । साधक स्वयं शिवभाव ग्रहण कर शक्ति की उपासना करें—यही इसका अभिप्राय है। इसके बाद भाव का थोड़ा परिवर्तन होता है । तब—'वामा भूत्वा यजेत् पराम्'—इस प्रकार के नियम का अनुसरण किया जाता है । इस प्रकार उपासना की पद्धति से ही वामाचार नाम का उद्भव हुआ है । शिवरूप से शक्ति की उपासना अथवा शक्तिरूप से शक्ति की उपासना इन दोनों ही स्थलों में अनुकल्पहीन पञ्चतत्त्व द्वारा अर्थात् मुख्य पञ्चतत्त्व द्वारा प्रकृत-शक्ति की उपासना की जाती है । ये दोनों प्रकारों के आचार ही शाक्ताचार नाम से प्रसिद्ध हैं । इसके बाद साधक प्रकृतिसिद्धान्त का अनुभव कर सकता है । सिद्धान्त यह है कि साधक उस समय अपने को शिव से अभिन्न अनुभव करता है । इस प्रकार अद्वयभाव की प्राप्ति के साथ-साथ तान्त्रिक उपासना के लक्ष्य की प्राप्ति हो जाती है । जो शक्ति सर्वात्मना शिव के साथ अभिन्न है, वह भी अन्तर्हित हो जाती है । इसके बाद दिव्यभाव का उदय होता है । और साथ साथ दिव्याचार का भी । यह दिव्याचार या कौलाचार उभय ही भाववर्जित है । शास्त्र का विधि-निषेध यहाँ नहीं चलता है । तब ज्ञान तेजःस्वरूप हो जाता है तथा वह विश्वव्यापी रूप धारण करता है । अन्त में ज्ञान तथा ज्ञेय आदि के समाप्त होने पर अद्वैतसत्ता का आविर्भाव होता है ।

पञ्चतत्त्व का दार्शनिक रहस्य क्या है—यह भी चिन्तनीय है । विशिष्ट तान्त्रिक आचार्य गण कहते हैं कि बाह्य-शक्तिपूजा सम्पादन के पहले आन्तर-पूजा आवश्यक

है। अन्तः पूजा में कुण्डलिनी शक्ति को पञ्चतत्व का अर्पण करना पड़ता है। जिसके प्रभाव से देवता का दर्शन होता है। इस प्रकार अन्तः पूजा पूर्ण होने पर तथा देवता के दर्शन हो जाने पर बाह्यपूजा का अनुष्ठान विधेय है। साक्षात् रूप में देवता का दर्शन न होने तक बाह्यपूजा निषिद्ध है—

अन्तः पूजा तदा पूर्णा यदान्ते देवदर्शनम् ।
बाह्यार्चनं तदा कार्यमन्यथाभूद् वृथेन्द्रियम् ।।

## अभिषेक रहस्य

तान्त्रिकसाधना में अभिषेक एक रहस्यमय व्यापार है। शाक्त साधना में शाक्ताभिषेक, पूर्णाभिषेक, क्रमदीक्षा, साम्राज्यदीक्षा आदि गम्भीर साधन तथा क्रिया का रहस्य वर्णित हुआ है। जैसे दीक्षा की विचित्रता हैं उसी तरह अभिषेक के भी विविध भेद मिलते हैं। शाक्ततन्त्र की एक विशेष दृष्टि से यहां अभिषेक के विषय में कुछ कहना आवश्यक है।

दीक्षा के बाद शाक्ताभिषेक तथा पूर्णाभिषेक सर्वत्र प्रसिद्ध है। इसमें मन्त्र की प्रधानता है। पूर्णाभिषेक तथा क्रमदीक्षाभिषेक आदि गम्भीर रहस्यपूर्ण व्यापार हैं। शाक्ताभिषेक के बाद शक्ति का मार्ग खुल जाता है। इसके बाद पूर्णाभिषेक का अनुष्ठान प्रारम्भ होता है। प्राचीन भारतीय शाक्त साधकों में दश महाविद्याओं का क्रम अधिक प्रचलित है और इसका महत्त्व भी है। दश महाविद्याओं में प्रथम तीन विद्याएँ त्रिशक्ति नाम से परिचित हैं। इनका नाम क्रमशः काली, तारा तथा षोड़शी है। साधकों के लिए इन तीनों की उपासना परमतत्त्वभेद की दृष्टि से सर्वतः काम्य है। साधना पथ में चलने के लिए इस स्थूल देह तथा स्थूल जगत् का भेदन कर अन्तर्मुख एवं ऊर्ध्वमुख गति से साधकों को अग्रसर होना पड़ता है। इसका लक्ष्य रहता है आत्मसाक्षात्कार। लेकिन लक्ष्यप्राप्ति के पहले भावमय जगत् के ऊर्ध्व में महाशून्य का साक्षात्कार करते हुए उसका भी भेदन करना आवश्यक होता है।

प्राचीन शाक्तसाधक गणों ने महाशून्य का भेद करने के लिए सन्नद्ध होकर क्रमदीक्षा के मार्ग में विभिन्न स्तरों से जाकर पूर्णत्वलाभ का मार्ग प्रदर्शित किया था। पूर्णत्व के पथ में जाने के लिए महाशून्य का भेद करना एकान्त आवश्यक है। लेकिन इसका भेदन करना चित् शक्ति की सहायता के बिना संभव नहीं है। इसीलिए प्रतीत होता है कि पूर्णदीक्षा के बाद क्रमदीक्षा की आवश्यकता होती है। पूर्णा-

भिषेक शाक्ताभिषेक के बाद होता है । इसमें मन्त्र की प्रधानता रहती है और उपास्य होती हैं काली । महाप्रलय तथा अतिमहाप्रलय में आभासमान शक्ति स्वरूप ही काली हैं । उस समय विश्व श्मशानभूत और घोर अन्धकार से आछन्न रहता है । दक्षिणाम्नाय में इनकी उपासना होती है । इसके बाद (क्रमदीक्षाभिषेक के बाद) काली के उपरान्त तारिणी या तारा विद्या उपास्या होती है । इस प्रकार इच्छा तथा क्रिया की निष्पत्ति पूर्ण हो जाने पर दक्षिणाचार सिद्धान्ताचार में परिणत हो जाता है । योगी गण इसे त्रिपादसाधना के अन्तर्गत मानते हैं । मन्त्र की साधना अब भी है । काली तथा तारा इन दोनों शक्तियों ने अपने अपने कार्यों का सम्पादन कर लिया है । इसके बाद साम्राज्यदीक्षाभिषेक का समय आता है । इस समय उपास्य रूप में जो आविर्भूत होती है वह त्रिशक्ति के अन्तर्गत तृतीया अर्थात् त्रिपुरसुन्दरी है । यह पराप्रकृति की उपासना है । इस समय कामकला का रहस्य जानना आवश्यक होता है । इच्छा तथा क्रिया के बाद इस स्थान में ज्ञानाभास का उदय होता है । लेकिन यह कहना अधिक उपयुक्त है कि यहाँ भी साधना में मन्त्र की ही प्रधानता है । इस अवसर पर पञ्चकूट दीक्षा की आवश्यकता होती है । यह दीक्षा भी साम्राज्य-दीक्षा के स्तर की है । इसके बाद महासाम्राज्याभिषेक संपन्न होता है । इसका लक्ष्य है अर्धनारीश्वर । इस स्थिति में अर्धाम्बिकेश्वर या अर्धनारीश्वर का साक्षात्कार होता है । दार्शनिक दृष्टि से यह भेदाभेद की स्थिति है । यहाँ मन्त्र की प्रधानता नहीं है, लय ही प्रधान है । तब जीव पञ्चभूतों से मुक्त होकर परमात्मा के साथ योग को प्राप्त करता है । इसके बाद पूर्णदीक्षाभिषेक है । यहाँ योग की पूर्णता हो जाती है । सब से अन्त में महापूर्णदीक्षा होती है । इसके बाद कुछ शेष नहीं रहता है । आचार्य गण कहते हैं कि मन्त्र योग से महाभाव का उदय होता है । महाभाव के बाद महालय और अन्त में योग की प्रतिष्ठा होती है ।

( ५ )

वङ्गदेश, मिथिला तथा केरल में गुहयकाली, हंसकाली, श्मशानकाली, दक्षिणाकाली, कामकलाकाली तथा गुह्यश्मशानकाली आदि के उपासना-क्रम प्रचलित हैं । ठीक इसी प्रकार सृष्टिकाली, स्थितिकाली, रक्तकाली, मृत्युकाली, चण्डोग्रकाली तथा कालसङ्कर्षिणी काली आदि का वर्णन अभिनवगुप्तपाद ने तन्त्रालोक में और जयरथ ते उस ग्रन्थ की स्वकृत टीका में उन देवियों के ध्यानों का उल्लेख करके विस्तृत रूप से किया है । किन्तु तन्त्रसार के रचयिता कृष्णानन्द आगमवागीश ने और रघुनाथ तर्कवागीश ( आगमतत्वविलास के लेखक) ने तन्त्रालोक में उल्लिखित काली के सम्बन्ध में कुछ भी आलोचना नहीं की है ।

कालिदास रचित चिद्गगनचन्द्रिका में अभिनवगुप्त के द्वारा आलोचित काली के सम्बन्ध में विस्तृत विवरण मिलता है।

अभिनवगुप्तपाद ने तन्त्रालोक में जिन द्वादश कालियों का उल्लेख किया है, उनमें कामकलाकाली की चर्चा नहीं है। एव कामकलाखण्ड में जो नवविध कालियों का उल्लेख है इनके साथ भी कोई समानता लक्षित नहीं होती है।

तन्त्रालोक में अभिवनवगुप्त् ने काली शब्द का अर्थ निम्न प्रकार से किया है—

स्वात्मनो भेदनं क्षेपो भेदितस्याविकल्पम् ।
ज्ञानं विकल्पः संङ्ख्यानमन्यतो व्यतिभेदनात् ।।
गतिः स्वरूपारोहित्वं प्रतिविम्बवदेव यत् ।
नादः स्वात्मपरामर्शशेषता त्वद्विलोपनात् ।।

अर्थात् आत्मा के साथ अभिन्नता को अक्षुण्ण रखकर भिन्न-भिन्न वत् प्रकाश करना क्षेपशब्द का अर्थ है। इस प्रकार प्रकाशित अर्थ का निज स्वरूप के साथ अभिन्न बोध ही ज्ञान है। विकल्प शब्द का अर्थ अन्य के साथ भेदबोध अर्थात् अभेद में भेद बोध है। गति शब्द का अर्थ है प्रतिविम्ब के सदृश स्वरूप में आरोपण। और नाद शब्द का अर्थ है स्वात्मपरामर्श। अभिनवगुप्त ने तन्त्रसार में काली शब्द की व्युत्पत्ति का निर्देश करते हुए प्रकाशस्वरूप परमेश्वर के पराशक्तिरूप विमर्श को ही लक्ष्य किया है। और उसी को ऊर्मि, हृदय, सार, स्पन्द विभूति तृषिका, काली, कर्षिणी, चण्डी, वाणी आदि शब्दों से अभिहित किया है। भूतिराजगुरु ने भी कहा है—

क्षेपाज् ज्ञानाच्च काली कलनवशतया।

इस प्रसङ्ग में और भी उल्लेखनीय यह है कि जो कालशक्ति निरन्तर बहिर्मुख में प्रयुक्त जीव को संसार में फँसाकर रखती है, वह परमेश्वर की तिरोधानशक्ति है। परन्तु जो शक्ति क्रमशः काल को स्वाधिकार से अपसारित करती है उसी का नाम है कालसंकर्षिणी। भगवती अनुग्रह-शक्ति का वह एक रूप है। कालसंकर्षिणी का परम लक्ष्य है क्रम का अतिक्रम करते हुए अक्रमस्वरूप में जीव को प्रतिष्ठित करना। कालसंकर्षिणी के फल से, क्रम से क्षण की प्राप्ति संभव होती है। क्षण में प्रतिष्ठित होने पर अनन्तमहाकाल का प्रकाश हो जाता है। और साथ ही महाकाल तथा महाकाली रूपिणी आद्या शक्ति का साक्षात्कार होता है। हमने कौलिकसाधना की दृष्टि का अनुसरण करके जिस महाकाल भैरव की चर्चा पहले की है उसी के साथ अभिन्न रूप में वर्तमान है—महाकाली।

कालीक्रम में कामकला का जो एक विशेष महत्त्व था वह पूर्णानन्द रचित श्यामारहस्य के निम्नोक्त पाठ से ज्ञात होता है—

'अथादौ कामकलारूपामात्मानं विभाव्य मूलाधारात् कुण्डलिनीं परमशिवान्तं ध्यात्वा चन्द्रामृतेन संप्लाव्य करकच्छपिकया पुष्पं गृहीत्वा सुषुम्णया बाह्यहृदयाष्टदल-रक्तपद्ममध्ये ध्यायेत्'।

इसी ग्रन्थ में स्वतन्त्रतन्त्र से उद्धृत कामकला का ध्यान भी लक्ष्य करने योग्य है—

मुखं बिन्दुवदाकारं तदधः कुचयुग्मकम् ।
सर्वविद्यामृतापूर्णं सर्ववाग्विभवप्रदम् ॥
सर्वार्थसाधकं देवि सर्वरञ्जनकारकम् ।
तदधः सपरार्द्धञ्च सुपरिष्कृतमण्डलम् ॥
सर्वदेवादिभूतान्तः सर्वदेवनमस्कृतम् ।
सर्वाह्लादसुसंपूर्णं सर्ववश्यप्रवश्यकम् ॥

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि श्रीक्रम नामक तन्त्रग्रन्थ से कामकला के विषय में कुछ वचन प्रमाण के रूप में प्रस्तुत किये गये हैं। वे वचन भी स्वतन्त्र तन्त्र के अनुरूप ही हैं। बङ्गदेश में कालीपूजापद्धति विशेष में मूलपूजा के पहले काम-कला का ध्यान आवश्यक कहा गया है।

श्रीविद्यासंबन्धी ग्रन्थों में। (जैसे कामकलाविलास, सौन्दर्यलहरी, नित्या-षोडशिकार्णव तथा तन्त्रराज आदि में) कामकला के विषय में विस्तृत आलोचना पाई जाती है। किन्तु कालीविषयकतन्त्रों में वैसी आलोचना उपलब्ध नहीं है। गन्धर्वतन्त्र के तीसवें पटल में कामकला के दो स्वरूपों का उल्लेख मिलता है। शक्तिसङ्गमतन्त्र में भी कामकला की गम्भीरता पर आलोचना हुई है। मेरी धारणा थी कि महाकालसंहिता के कामकलाखण्ड में प्रायः कामकला सम्बन्धी एक नवीन दिग्दर्शन होगा। लेकिन दुर्भाग्य वश उस संहिता के सम्पूर्णग्रन्थ के दुर्लभ होने के कारण इस विषय पर और अधिक प्रकाश डालना संभव नहीं है। गन्धर्व-तन्त्र में कामकला की द्विविध भावना का उल्लेख हुआ है। एक बाह्य है और दूसरी आन्तर। जो बाह्य है, उसका ध्यान सौन्दर्यलहरी के 'मुखं बिन्दुं कृत्वा' १९ वें श्लोक के अनुरूप है। और आन्तर भावना इस प्रकार है—वही देवी कुण्डलिनी

है जो जाग्रत चिन्मयी है। मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक स्फुरद्विद्युल्लता के समान प्रकाशमाना है। वह षट्चक्रभेदिनी तथा बिन्दुत्रयात्मिका है। उसे हार्द्धकला के रूप में कमल के भीतर चिन्तन करना चाहिए। यह कामकला समस्त चराचर में जागृत है। वह त्रयीमयी है, साम उनका मुख है, ऋक् तथा यजुः उनका स्तनद्वय है तथा अथर्व हार्द्धकला रूप है। उनका तुरीयरूप साक्षात् ब्रह्म है। पुनश्च वही कवली निःशेषतत्त्व ग्रासस्वरूपिणी है।

## संहिता की प्राचीनता

महाकालसंहिता कितनी प्राचीन है—इसका निर्णय करना सम्भव नहीं है। इस ग्रन्थ की संम्पूर्ण प्रति अभी भी उपलब्ध नहीं है। भारतवर्ष के विभिन्न हस्त-लिखित पुस्तकों के संग्रहों में इसके कुछ खण्डित अंश मिलते हैं। एशियाटिक सोसाइटी बंङ्गाल के ग्रन्थागार में भी इसका खण्डित अंश उपलब्ध है।

हम ने प्रकाशित तन्त्रसम्बन्धीग्रन्थों में महाकालसंहिता का उल्लेख पाया है। उनमें ताराभक्तिसुधार्णव तथा पुरश्चर्यार्णव में महाकालसंहिता से अनेक वचन प्रमाण रूप में व्यवहृत किए गये हैं। पुरश्चर्यार्णव में उद्धृत अंशों के साथ कामकलाखण्ड के कुछ अंश ( प्रथम अंश ) बहुत मिलते हैं। उस मुद्रित पुस्तक के साथ कामकलाखण्ड के वर्तमान ग्रन्थ को मिलाकर देखने से थोड़ी पाठ शुद्धि हो जाती-इस में सन्देह नहीं है। ताराभक्तिसुधार्णव के पञ्चम तथा सप्तम तरङ्ग में महाकालसंहिता के अनेक अंश उद्धृत हैं। कामकलाखण्ड का शिवाबलि अंश भी उसमें है।

महाकालसंहिता एक समय भारत के पूर्वाञ्चल में तथा नेपाल में विशेष रूप से प्रचलित थी। पुरश्चर्यार्णव में गृहीत महाकालसंहिता का वचनसमूह ही इसका प्रमाण है। पुरश्चर्यार्णव में शारददुर्गोत्सव विधि नामक एक विस्तृत अंश महाकालसंहिता से संगृहीत है। इस समय बङ्गदेश तथा मिथिला में जो दुर्गोत्सवविधि प्रचलित है, महाकालसंहिता ही एक समय उसका आदर्श था—ऐसा कहा जा सकता है। पुरश्चर्यार्णवकार ने महाकालसंहिता से कई हजार श्लोकों का संग्रह किया है।

कामकलाखण्ड नामक जो अंश अब प्रकाशित हो रहा है, उसके भिन्न-भिन्न पाठ युक्त हस्तलिखितग्रन्थों के उपलब्ध होने के कारण मूल आदर्श की यथावत्-प्रतिलिपि के रूप में इसे प्रकाशित किया जा रहा है।

( ७ )

## महाकालसंहिता के कामकलाखण्ड की विषयसूची ।

यहाँ हम लोगों का आलोच्य ग्रन्थ, महाकालसंहिता का एक अंश मात्र है। यह अंश कामकलाखण्ड नाम से परिचित है। ग्रन्थ का प्रारम्भ २४१वें पटल से होता है तथा इसकी अन्तिम पठलसंख्या २५५ है। पन्द्रह पटलों में कामकलाखण्ड नामक सम्पूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। महाकालसंहिता एक विशाल ग्रन्थ है। इसके कितने ही खण्ड भारत के भिन्न-भिन्न पुस्तकालयों में संगृहीत हैं।

२४१वें पटल से इस संहिता का प्रारम्भ है। सर्वप्रथम गणेश तथा परदेवता को नमस्कार किया गया है। अन्य तन्त्रों के सदृश इस संहिता में भी प्रश्नकर्ता देवी हैं तथा उत्तर स्वयं महाकाल देते हैं। देवी प्रार्थना करती हैं कि (१) तारा (२) छिन्नमस्ता (३) त्रिपुरसुन्दरी (४) बाला (५) वगला (६) त्रिपुरभैरवी (७) काली (८) दक्षिणकाली (९) कुब्जिका (१०) शवरेश्वरि (११) अघोरा (१२) राजमातङ्गी (१३) सिद्धिलक्ष्मी (१४) अरुन्धती (१५) अश्वारुढ़ा (१६) भोगवती (१७) नित्यक्लिन्ना (१८) कुक्कुटी (१९) कौमारी (२०) वाराही (२१) चामुण्डा (२२) चण्डिका (२३) भुवनेशी (२४) उच्छिष्टचाण्डाली (२५) चण्डघण्टिका (२६) कालसङ्कर्षिणी तथा (२७) गुह्यकाली प्रभृति देवियों की पूजा तथा मन्त्र का रहस्य उद्घाटित हो। ये सभी उल्लिखित हुए हैं किन्तु कामकलाकाली के सम्बन्ध में पहले कुछ भी नहीं कहा गया है। इस कामकलाकाली का मन्त्र, ध्यान, रहस्य तथा कवच सुनने के लिए देवी प्रार्थना करती हैं। महाकाल प्रसन्न होकर उत्तर देते हैं कि कामकलाकाली के उपासक अधोनिर्दिष्ट व्यक्तिगण हैं—

( १ ) इन्द्र ( २ ) वरुण ( ३ ) कुबेर ( ४ ) ब्रह्मा ( ५ ) महाकाल स्वयं ( ६ ) वाण ( ७ ) रावण ( ८ ) यम ( ९ ) चन्द्र ( १० ) विष्णु तथा ( ११ ) महर्षिगण।

## उपासना का फल

कामकला की उपासना का फल विद्यालक्ष्मी, मोक्षलक्ष्मी तथा राज्यलक्ष्मी की प्राप्ति है। धनलाभ, यशोलाभ, कान्तालाभ, अप्टसिद्धि, वशीकरण; स्तम्भन, आकर्षण, द्रावण, ग्रहों की गतियों का स्तम्भन, अनल एवं अनिल का स्तम्भन, धारा स्तम्भन, शत्रुओं के सैन्यों का स्तम्भन तथा वाक्स्तम्भन आदि कामकलाकाली की उपासना के फल अभिहित हैं।

बहुत भाग्योदय होने पर इस विद्या की प्राप्ति होती है। प्राणदान तथा इस विद्या के दान को तुला में रखने पर इस विद्या का ही महत्त्व अधिक होता हैं। सुतरां सर्वस्व दान करने पर भी गुरु की पादवन्दना करके इस विद्या की उपलब्धि कर लेनी चाहिए।

## नवविध कालियों के नाम

(१) दक्षिणकाली, (२) भद्रकाली (३) श्मशानकाली (४) कालकाली (५) गुह्यकाली (६) कामकलाकाली (७) धनकाली (८) सिद्धिकाली तथा (९) चण्डकाली।

नवविध कालियों का वर्णन भिन्न-भिन्न तन्त्रों में तथा डामरों में किया गया है। दक्षिणकाली के संबन्ध में महाकालसहिता में ही कहा गया है एवं भद्रकाली का भी ध्यान तथा पूजन यहाँ वर्णित है। श्मशानकाली के नाना भेद डामरों में एवं कालकाली विषयक मन्त्र भीमातन्त्र में बताये गये हैं। गुह्यकाली के विषय में भी इस तन्त्र में वर्णन मिलता है।

## गुह्यकाली तथा काकलाकाली अभिन्न है।

गुह्यकाली तथा कामकलाकाली अभिन्न हैं। इस संहिता में महाकाल कहते हैं—'या गुह्यकाली सैवेयं काली कामकलाभिधा।' मन्त्र, ध्यान तथा प्रयोगों के भेद से इन दोनों में भिन्नता पाई जाती है। जैसे तारा के तीन भेद, सुन्दरी के सतहत्तर भेद तथा दक्षिणा के पाँच भेद होते हैं, उसी तरह गुह्यकाली भी ध्यान तथा मन्त्र के भेद से सात प्रकार की हैं।

## विभिन्न देवीमन्त्रों की मन्त्र-संख्या ।

दक्षिणाकाली का मन्त्र २२ वर्ण युक्त है। देवी एकजटा का मन्त्र ५ वर्ण युक्त है, तथा कामकलाकाली के मन्त्र में १८ वर्ण विद्यमान हैं। जिन नव कालियों की चर्चा पहले हुई है उनमें कामकला काली मुख्यतमा है। इसके समर्थन में महाकाल कहते हैं—

'षोडशार्णा यथा मुख्या सर्वश्रीचक्रमध्यगा ।
तथेयं नवकालीषु सदा मुख्यतमा स्मृता' १।५२-५३।।

२४२वें पटल में मन्त्रोद्धार वर्णित हैं। पाँच श्लोकों में देवी के मन्त्रों का उद्धार है। इस मन्त्र के आदि में काम बीज तथा अन्त में स्वाहा हैं। कामकला काली के सात मन्त्रों में १८ वर्ण युक्त मन्त्र ही मुख्य है। इस मन्त्र का ऋषि महाकाल है, छन्द बृहती है, बीज आद्यबीज है, शक्ति क्रोधवर्ण है तथा विनियोग सर्वसिद्धि है। इस मन्त्र का नाम है—त्रैलोक्याकर्षण।

### ध्यान

सत्ताईस श्लोकों में देवी का ध्यान वर्णित है। देवी के शरीर का वर्ण मत्त-कोकिल की तरह आभा युक्त है तथा पक्वजम्बू फल के सदृश प्रभा युक्त हैं। प्रपदालम्बी घनकेशदाम से उनका मस्तक विभूषित है तथा केश बिखरे हैं। उनके तीन नेत्र लाल-वर्ण से युक्त हैं, जो प्रज्वलित अङ्गार के समान हैं। मुखमण्डल शरत्पूर्ण चन्द्र के समान शोभमान है। यह मुख दीर्घ दृष्ट्रा युक्त रहने से विकराल प्रतीत होता है। मुख से दूर तक जिह्वा बाहर निकली हुई है। अतएव भयानक लगती है। मुख खुला है, अतएव उनके बत्तीस दांत दीखते हैं। स्कन्ध पर नरमुण्ड लम्बित हैं तथा उन मुण्डों से रक्तधारा प्रवाहित होती है। देवी उस धारा का पान करती है, सृक्कद्वय से रक्त-धारा प्रवाहित होकर स्तन के ऊपर से जाती है। शुभ्र अस्थि-गुलिका द्वारा उनकी माला निर्मित है। शवों की लम्बी अंगुलियों से उनका वक्षोदेश आवृत है। उनका कटि देश क्षीण है तथा जघन विशाल है। उनकी सोलह भुजाएं विशाल एवं मांसल है। शवों की धमनी से उनका कङ्कण निर्मित हुआ है। शवपोत के पंक्तिबद्ध हाथों की उनकी मेखला है। उनके सोलह हाथों में दक्षिण क्रम से असि, त्रिशूल, चक्र, शर,

अंकुश, लालन, कर्त्री तथा अक्षमाला है। वामक्रम से पाश, परशु, नाग, चाप, मुद्गर, शिवापोत, खर्पर जो वशा, रक्त तथा मेद से युक्त है तथा लम्बमान केश युक्त नरमुण्ड हैं। शव पञ्जर उनका नूपुर है। श्मशान की प्रज्वलित अग्नि के बीच में वह विराजमान हैं। अधोमुख महादीर्घ प्रसुप्त शव के पृष्ठ पर उन्होंने प्रत्यालीढ़ पद की स्थापना की है। घोररूपा शिवा वाम तथा दक्षिण भाग में रहती हुई अग्नि वमन करती हैं। वह दिगम्बरा हैं, मुक्तकेशी हैं, भयानका हैं तथा योगपट्टविभूषिता हैं। वह संहारभैरव के साथ संभोग की इच्छा करती हैं। उनकी आकृति खर्व है तथा कोटिकालानल की ज्वाला भी उनके शरीर की आभा से तिरस्कृत है इत्यादि।

## पूजाक्रम

हृत्पद्म में पहले देवी का ध्यान करना चाहिए, पश्चात् पीठ पर पूजा करनी चाहिए।

## यन्त्र

आठ वज्रों से युक्त भूपुर में अष्टदल पद्म की कल्पना करनी होगी। उस पद्म में कर्णिका तथा केसर रहेगा। कर्णिका में क्रमशः तीन त्रिकोण कल्पित होंगे। बाह्य त्रिकोण के बीण में वीजत्रय का लिखना आवश्यक है। वाम में माया बीज, दक्षिण में क्रोध वीज़ तथा निम्न में पाशवीज लिखना होगा। कन्दर्पबीज बीच में रहेगा। सवों के बीच में देवी का स्थान होगा। भूतशुद्धि, मातृकान्यास, और पीठन्यास को गुह्यकाली अथवा दक्षिणकाली की पूजा के अनुरूप कर के सामान्य तथा विशेष अर्घ्य की स्थापना करनी चाहिए। पश्चात् गणेश, सूर्य, विष्णु तथा शिव की पूजा होगी। बाद में मानस पूजा करनी चाहिए। मूलमन्त्र के द्वारा ये सभी कार्य होंगे। यहाँ जिस विधान के लिए जो मन्त्र कहे गये हैं उस पूजाङ्ग को उसी मन्त्र से सम्पन्न करना चाहिए। देवी के विशेष प्रिय पदार्थ अनङ्गगन्ध तथा स्वयंभूकुसुम का व्यवहार इनकी पूजा में अवश्य आवश्यक है। यहाँ बलिदान का विशेष मन्त्र उल्लिखित है। बाद में सप्तावरण पूजा करनी चाहिए।

२४३ वें पटल में आवरण पूजा का वर्णन है। पहले कहा गया यन्त्र बहिः, मध्य तथा अन्तः त्रिकोण विशिष्ट है। यहाँ बहिस्त्रिकोण के कोण में छः देवियों की पूजा होती है।

## प्रथम आवरण :

बहिस्त्रिकोण ।

(क) कोणग देवता—३ । (१) संहारिणी, (२) भीषणा तथा (३) मोहिनी ।
(ख) कोण मध्य देवता—३ । (१) कुरुकुल्ला, (२) कपालिनी तथा (३) विप्रचिता ।

## द्वितीय आवरण :

मध्य त्रिकोण ।

(क) कोणग देवता—३ । (१) उग्रा, (२) उग्रप्रभा तथा (३) दीप्ता
(ख) कोणमध्य देवता—३ । (१) नीला, (२) घना तथा (३) वलाका

## तृतीय आवरण :

अन्तस्त्रिकोण ।

वाम भाग में तीन देवियाँ होंगी—(१) ब्राह्मी, (२) नारायणी तथा (३) माहेश्वरी । दक्षिण भाग में तीन देवियाँ होंगी–(१) चामुण्डा (२) कौमारी तथा (३) अपराजिता । पश्चिम में (अधो भाग में) तीन देवियाँ होंगी—(१) वाराही, (२) नारसिंही तथा (३) इन्द्राणी । इन देवियों की आकृति श्यामवर्ण, असिकरा, मुण्डमाला विभूषिता तथा कपालधारिणी है ।

## चतुर्थ आवरण :

दलों के अधिष्ठातृ देवता भैरव हैं । इनकी संख्या आठ हैं । इन सबों के नाम इस प्रकार हैं—(१) असिताङ्ग (२) रुरु (३) चण्ड (४) उन्मत्त (५) क्रोध (६) कापाली (७) भीषण तथा (८) सम्मोहन । ये सभी भैरव कर्त्रीखर्परधारी तथा द्विभुज हैं ।

## पञ्चम आवरण :

क्षेत्रपाल ।

दो दलों के बीच में इनकी पूजा करनी चाहिए । ये सभी संख्या में आठ हैं—(१) एकपाद, (२) विरूपाक्ष, (३) भीम, (४) सङ्कर्षण, (५) चण्डघण्ट, (६) मेघनाद (७) वेगमाली तथा (८) प्रकम्पन ।

## षष्ठ आवरण :

अष्टयोगिनी।

इन योगिनियों की पूजा कमलदलों के अग्रभाग में होती है। योगिनियों के नाम अधोनिर्दिष्ट हैं—(१) उल्कामुखी, (२) कोटराक्षी, (३) विद्युज्जिह्वा, (४) करालिनी, (५) वज्रोदरी, (६) तापिनी, (७) ज्वाला तथा (८) जालन्धरी।

## सप्तम आवरण :

लोकपाल।

लोकपालों की संख्या दश हैं। इनके स्थान दश दिशाएँ हैं। नाम उल्लिखित नहीं है।

इस आवरण पूजा के बाद योगिनीचक्र सहित देवी की पूजा करनी चाहिए। पश्चात् बलिदान करके उसको नैर्ऋत दिशा में रखना चाहिए। यहाँ पुरश्चरण विधि का तथा विविध प्रयोगों का उल्लेख हुआ है। इन सभी प्रयोगों का फल वाग्मिता लाभ, स्तम्भन, अजरता, आकर्षण-शक्ति, वशीकरण, मारण तथा उच्चाटन आदि हैं। इन प्रयोगों में कुछ को दिन में तथा कुछ को रात में करने का विधान हैं। दिन का विधि द्विजातियों के लिए है किन्तु रात्रिविधि शूद्रादि के लिए है।

२४४ वें पटल में महाकाल देवी से अत्यन्त गोपनीय प्रयोगों को कहते हैं। जिसके एक बार कहने से ही सकल-सिद्धि हाथ में आ जाती है। कामकलाकाली आठ प्रकार की हैं—यह मैंने पहले ही कहा है। यही कामकलाकाली अन्य सभी कालियों की प्रकृति है, और उन्ही की विकृति अन्य सभी कालियाँ हैं। गुह्यकाली भी इस प्रयोग के समय में कामकलाकाली रूप में ही अभिहित होती है। प्रत्येक प्रयोग के पहले पुरश्चरण आवश्यक है।

## शिवा प्रयोग

शिवा प्रयोग का विस्तृत विवरण यहाँ मिलता है। कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी तिथि इस प्रयोग के लिए निर्वाचित है। रात में चार प्रकारों के अन्न प्रस्तुत करना

चाहिए (१) पायस (२) अपूप (३) यावश तथा (४) मोदक युक्त शष्कुली। मत्स्य एवं मांस का व्यंजन तैयार करके स्वर्ण, रजत अथवा ताम्र थाल में परिवेषण करके रखना चाहिए। उक्त थाल के अभाव में मृत्तिका के थाल में भी परिवेषण हो सकता है। अथवा महुआ के पत्ते पर भी उसका परिवेषण हो सकता है। प्रत्येक अन्न भिन्न-भिन्न पात्रों में रखना आवश्यक है। अन्यथा सुफल की प्राप्ति नही होती है। भिन्न-भिन्न पशुओं तथा पक्षियों के मांस का उल्लेख मिलता है। पश्चात् आधी रात के समय में श्मशान में अथवा निर्जन स्थान में जाकर निर्भय चित्त से उत्तराभिमुख होकर श्मशान के वस्त्र खण्ड को आसन बनाकर देवी कामकला काली की गन्ध, पुष्प, धूप, दीप तथा नैवेद्य आदि लेकर पूजा करके उनकी अनुज्ञा पाकर शिवा को बलि देने के लिए प्रस्तुत होना चाहिए। एक विशेष मन्त्र का तीन बार उच्चारण करके शिवागण के आमन्त्रण का यहाँ विधान है। यदि शिवागण आ जाता है तो शुभ फल अवश्य होगा। उसके आते ही साधक दूर होकर उसको नमस्कार करें तथा पाद्यादि द्वारा देवी काली समझ कर उसकी पूजा करें। पश्चात् उसे अन्न आदि बलि उपहृत करें। इस अवसर में साधक को लक्ष्य करना चाहिए कि शिवागण कौन सा विशेष वस्तु पहले ग्रहण करता है, कौन नहीं—इससे साधक समझ सकता है कि उसे किस तरह की सिद्धि का लाभ होने वाला है। यदि शिवागण नहीं आता है तो समझना चाहिए कि इसमें बहुत सी विघ्न बाधाएँ हैं। यदि वह कुछ भी नहीं खाता है तो साधक की मृत्यु होगी।

शिवा को बलि देने के बाद साधक भूत, भैरव तथा डाकिनी गण को भी बलि दें। यदि शिवागण सब कुछ खा लेता है, तो साधक को समझना चाहिए कि उसे अतुल वैभव का लाभ होगा।

इसके बाद कुछ श्लोकों में नाना सिद्धियों का उल्लेख हुआ है। पश्चात् आठ श्लोकों में शिवास्तोत्र कहा गया है। बलि के बाद साधक इसका पाठ करें। इसके बाद साधक गड्ढा खोदकर बलिशेष (जो शिवागण द्वारा भक्षित होने के बाद बच गया है।) उसमें डालकर मिट्टी से ढांक दें, जिससे अन्य पशु या पक्षी उसे न खा सके।

२४५ वें पटल के आरम्भ में देवी महाकाल से जिज्ञासा करती हैं कि अम्बिका किस कारण से कामकला नाम से आख्यात होती हैं। कामकला का

प्रयोग क्या है, वह भी जानना चाहती थी ? महाकाल उत्तर में कहते हैं कि प्रयोग तीन प्रकार के होते हैं—(१) राजपूर्व, (२) मध्यपूर्व तथा (३) लघुपूर्व । यहाँ उन्होंने कहा है कि प्रयोग के सम्बन्ध में किसी प्रकार की निन्दा या अवहेलना नहीं करनी चाहिए । पहले सोलह साल की रूप यौवन सम्पन्ना सुन्दरी को लाना चाहिए । यह कन्या भिन्न-भिन्न जातियों से ग्रहणीय है । इसकी संख्या चौंतीस या छत्तीस हैं । इस सुन्दरी को लाकर पहले पुष्पवासित तैल से उसके शरीर का उद्वर्तन कराकर पश्चात् सुगन्धित जल से स्नान कराना चाहिए । यहाँ स्नान का मन्त्र है । भिन्न-भिन्न मन्त्रों से वस्त्र, काजल तथा अलक्तक उसे देना चाहिए । बाद में उसे एक मन्दिर में ले जाकर विविध वर्णों से रञ्जित मण्डल में प्रवेश कराना चाहिए । यह मण्डल आठ दिशाओं से शोभित होगा । पूर्व दिशा में श्वेत वर्ण, वह्नि दिशा में अरुण वर्ण, दक्षिण दिशा में मेचक वर्ण, नैऋत दिशा में पीतवर्ण, पश्चिम दिशा में पाटल वर्ण, वायु दिशा में हरितवर्ण, उत्तर दिशा में पिङ्गलवर्ण तथा ईशान दिशा में धूमल वर्ण का होना आवश्यक है ।

इस तरह मण्डल में पूर्वोक्त यन्त्र का निर्माण करके पूजा करनी चाहिए । देवी के सान्निध्य की कल्पना करके प्रार्थना करनी चाहिए कि हे देवि ! तुम कलातीत हो, नाद बिन्दु शक्तिरूपिणी हो, चिन्मयी हो तुम पराकुण्डलिनी रूपा हो शिवशक्तिस्वरूपा हो । हे कामकला कालि ! तुम्हीं संसार की उत्पत्ति का कारण हो, स्थिति का कारण हो और कल्पान्त में तुम्ही संहार करती हो । तुम परम आनन्द के लिए परमामृतरस के आस्वाद में लोलुप हो । सदाशिवरूप महत्तत्त्व सामरस्य तुम्हारा स्वरूप हैं । तुम कामकालिक प्रयोग के लिए मुझे अनुज्ञा प्रदान करो । इस तरह अनुज्ञा पाकर पूर्व आदि क्रम से मण्डल में स्थित वराङ्गना की पूजा देवी बुद्धि से करनी चाहिए ।

उन्नीसवें मण्डल में देवी की पूजा करनी होगी । इस पूजा का क्रम निम्न निर्दिष्ट है । षडङ्गन्यास, पीठन्यास, मुद्रा प्रदर्शन तथा शङ्ख स्थापन आदि इस पूजा में करना चाहिए । इस तरह पूजा का विस्तृत क्रम उल्लिखित हुआ है । पूजा यदि सात्त्विक रूप में करना हो तो इसमें पशु की बलि नहीं देनी चाहिए । दुग्धपिण्ड अथवा शालि चूर्ण (चावल के आटे) द्वारा पशु की आकृति बनाकर बलिदान करना चाहिए । विशेष-विशेष फल भी पशु के अनुकल्प में दिया जा सकता है । इसके बाद जप करना चाहिए । किसी एक सुन्दरी का आकर्षण करके जप करना चाहिए । द्विजों के लिए यह निषिद्ध है । जप के समय में चित्त का चाञ्चल्य नहीं रहना चाहिए । पश्चात्

पुष्पाञ्जलि, प्रदक्षिणा; स्तोत्रपाठ, कवचपाठ, प्राणायाम, षडङ्गन्यास आदि के साथ अपने को देवता रूप में चिन्तन करके उस सुन्दरी को छोड़ देना चाहिये।

२४६वें पटल के आरम्भ में महाकाल देवी से सामान्य प्रयोगों का वर्णन करते हैं। इन प्रयोगों का फल राज्य तथा विद्या की प्राप्ति है। इन प्रयोगों को राजा कर सकता है, ब्राह्मण नहीं। प्रयोग दो प्रकार के हैं लघुपूर्व तथा मध्यपूर्व। इसमें मध्यपूर्व चौबीस सुन्दरियों से युक्त हैं तथा लघुपूर्व बारह सुन्दरियों से युक्त। अन्य विधियाँ पूर्वोक्त रीति से सम्पन्न होती हैं। प्रयोग से पूर्व इसका पुरश्चरण पर्वत पर, नदी तीर में, शून्य आगार अथवा शिव मन्दिर में करना चाहिये। इस प्रयोग के करने से पहले अनेक विहित विधियों का आचरण करना आवश्यक है। अन्यथा प्रयोग फलप्रद नहीं होता है। प्रयोग कर्ता को तीन बार स्नान करना चाहिए, रात में हविष्य भोजन करना चाहिए तथा अपना मन्त्र और अक्षसूत्र गुरु को भी नहीं दिखाना चाहिए। दुर्जनों का सङ्ग तथा किसी की निन्दा नहीं करनी चाहिए। आसनों में वस्त्रासन, कुशासन, व्याघ्रचर्म तथा नरमुण्ड आदि का विधान है। इसमें उत्तरोत्तर आसन प्रशस्त माना गया है। मालाओं में फल के बीज, स्फटिक, रुद्राक्ष तथा नर-अस्थि आदि विहित हैं। इनमें उत्तरोत्तर प्रशस्त है। जप की संख्या एक लाख विहित है तथा उसका दशांश होम। इसी तरह तर्पण एवं अभिषेक वर्णित हैं। सौ बार मन्त्र का जप कर के रोचना का तिलक करने से राजा भी वश में हो सकता है। शत्रु का उच्चाटन, सर्वज्ञता की प्राप्ति तथा शत्रु-मारण आदि का उल्लेख भी इसके फल रूप में हुआ है। पश्चात् यहाँ आत्मरक्षा का विधान किया गया है। यह रक्षा यन्त्र के द्वारा होता है। इन्द्र, वायु, मान्धाता, जामदग्न्य, नहुष, शिवि, राम, पृथु, कार्तवीर्य, कुत्स, रघु, नल, भरत, शशबिन्दु, ययाति, वसुक, अर्जुन, पुरु, पुरूरवा, भीम, जरासन्ध, तथा विदूरथ आदि ने इस यन्त्र को धारण किया था—इसका उल्लेख मिलता है। इसके अतिरिक्त एक और प्रयोग का वर्णन मिलता है। इसका फल सर्वज्ञता की प्राप्ति तथा वाग्मिता लाभ हैं। बारह वर्षों तक इस प्रयोग के सम्पादन से अष्टसिद्धि तथा विद्याधरत्व एवं खेचरत्व का लाभ होता है। इसके बाद आकर्षण प्रयोगों का वर्णन है।

## खेचरी प्रयोग

इसके फल स्वरूप साधक दीर्घ काल तक अदृश्य होकर आकाश पथ में भी विचरण कर सकता है। इस साधक का यातायात मेरु, मन्दर कैलास, हेमकूट आदि

पर्वतों पर तथा इसी तरह इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण, यक्ष तथा राक्षस आदि की नगरी में भी सम्भव हो जाता है। इस प्रयोग के फल से साधक का शरीर वज्र के समान दृढ़ हो जाता हैं। देवगण भी उसको कुछ क्षति नही पहुँचा सकते हैं।

## खड्गसिद्धि प्रयोग

कम्बोज देश से मकर सङ्क्रान्ति के दिन लोह लाकर कर्क सङ्क्रान्ति पर्यन्त उस लोह की पूजा करें। लोह का परिमाण सोलह पल रहना चाहिए। इसके बाद लोहार को बुलाकर अपने घर में असि का निर्माण करावें। आश्विन की कृष्ण पक्षीय अष्टमी से मकर संक्रान्ति तक यह काम होता रहे। पश्चात् कृष्णपक्ष की चतुर्दशी तिथि को श्रीकाली के सम्मुख उसकी स्थापना कर पूजा करें। पहले यह असि देवी को समर्पित कर दें पश्चात् उनकी अनुज्ञा से इसका व्यवहार करें। इसके व्यवहार से शत्रु पर विजय होती है और इस असिधारी को देखते ही शत्रु निपतित हो जाता है। शुम्भ तथा निशुम्भ के साथ युद्ध के समय स्वयं भगवती ने इसका व्यवहार किया था।

## अञ्जन प्रयोग

इस प्रयोग से कज्जल का निर्माण कर आँखों में लगाने से लगाने वालों को कोई नहीं देखता है। किन्तु वह परमाणु सदृश वस्तु को तथा भूतल में निहित धन को भी देखता है।

## गुटिका सिद्धि

रेखायुक्त एक स्थूल मेढक को पकड़कर उसे मिट्टी के बर्तन में ढांककर रक्खे। पश्चात् उस पात्र में आठ तोला पारद डालकर मिट्टी के ढक्कन से उस बर्तन का मुख आच्छादित कर दें। पश्चात् इस कुम्भ को किसी स्रोतस्विनी नदी की जलधारा के नीचे मिट्टी खोदकर स्थापित कर दें। प्रत्येक चतुर्दशी को बलि प्रदान करें तथा देवीबुद्धि से उस मेढ़क की पूजा करें। छह मासों के बाद नदी से उस कुम्भ को उठाकर घर के अन्धकारमय कोने में स्थापित कर दें। उस कुम्भ में एक स्थान में छिद्र करके हिंगु मिश्रित जल उस छिद्र में देते रहें। इस तरह छह महीने तक करना चाहिए। बाद में उस पात्र में छह मास तक छह प्रकार के पत्तों का रस डालना चाहिए। इस प्रकार अठ्ठारह महीनों के

बीत जाने पर महिष की बलि प्रदान करनी चाहिए। पश्चात् हाथ में वस्त्र लगाकर कुम्भ स्थित मेढ़क को बाहर लाकर घुमाना चाहिए। घुमाने से मेढ़क जो वमन करेगा वही है गुटिका। इसके धारण करने से खेचरताप्राप्ति, भूतजय, अजरता, अमरता, तथा शापानुग्रहसामर्थ्य होता है। इस गुटिका के स्पर्श से अन्य धातु भी सुवर्ण हो जाता है।

## तालवेताल सिद्धि

साधक पहले युद्धहत किसी पुरुष के शव को लावें। उस पर आरूढ़ होकर एक हजार या दो हजार जप करें। पश्चात् नरबलि प्रदान करें। यह सम्पन्न होने से ताल-वेताल उसका सेवक होता है। तथा साधक को भू, भुवः तथा स्वः—इन तीनों लोकों में उनकी इच्छानुसार वह ले जा सकता है।

२४७ वें पटल में देवी महाकाल से कहती हैं कि किस तरह वह्नि का स्थापन करना चाहिए। महाकाल इसके उत्तर में कहते हैं कि साधक की आकाङ्क्षानुसार मण्डल त्रिकोण, षट्कोण तथा नवकोण बनाना चाहिए। इच्छा के भेद से इन्धनों में भेद एवं हवनों के द्रव्य में भेद होते हैं। हवन के बाद जप अवश्य करना चाहिए।

## होम विधि

पहले विविध प्रकारों के पुष्पों से होम का विधान है। पश्चात् पृथक्-पृथक् पुष्पों के होम से पृथक्-पृथक् फलों का निर्देश हैं। बाद में फल होम, अन्नहोम, दुग्धादि होम, मणिआदि होम, धातु होम तथा पाषाणादि होमों का उल्लेख है। विविध पशुओं तथा पक्षियों के मांस से होमों का उल्लेख तथा उन होमों का फल महाकाल ने स्वयं कहा है। कुण्ड आदि के उल्लेख के सम्बन्ध में वर्णन है कि चतुरस्र कुण्ड शान्ति तथा पुष्टि कर्मों में उपयोगी है। वशीकरण में त्रिकोण कुण्ड, स्तम्भन में वर्तुल कुण्ड तथा मुक्ति के लिए दीर्घ कुण्ड का विधान है।

इसके बाद योगविधि का उल्लेख आता है। योग जप से भी श्रेष्ठ है। शरीर की बहत्तर हजार नाड़ियों की चर्चा है, बत्तीस प्रकारों के कीकस तथा दश प्रकारों के वायु, जिनमें पाँच मुख्य हैं, उल्लिखित हैं। शरीर के मध्य देश में सूर्य, चन्द्र, आकाश,

भूमि, जल तथा अग्नि के स्थानों का निर्देश है। शरीर का मध्य देश नाड़ी समूहों का उद्गम स्थल है। यह शरीर का मध्य त्रिकोणाकार है। इसमें नौ अंगुलियाँ है। ऊर्ध्व में कन्द स्थान है। इसी कन्द स्थान में प्राण का सञ्चार होता रहता है। इसके ऊपर कुण्डली का स्थान है, यहीं योगविधि कर्तव्य हैं। नाड़ियों में इडा, पिङ्गला सुषुम्णा प्रधान है। सुषुम्णा मोक्षमार्ग नाम से प्रसिद्ध है। पश्चात् यहाँ पयस्विनी तथा सरस्वती आदि चौदह नाडियों का वर्णन आता है तथा उनके स्थानों का भी उल्लेख है। प्राण का स्थान कन्द का निम्न भाग है।

## नाडी का शोधन

कुण्डली के नीचे वायु के द्वारा धमन होता है। इसका फल नाद ब्रह्म की अभिव्यक्ति है। नाद को पिङ्गला मार्ग द्वारा हृदय में तथा हस्तिजिह्वा द्वारा ब्रह्मरन्ध्र में लाकर देवी की निराकारा ज्योतिर्मयी शुक्ला तथा सर्वदा सच्चिदानन्द स्वरूपा मूर्ति का ध्यान करना चाहिए। इनकी पूजा बीज के द्वारा करनी चाहिए और यह बीज षट् चक्र का भेदन करके सदाशिव के साथ सामरस्य प्राप्त हो गया है—इस तरह की चिन्ता करके उसे कुण्डलिनी स्थान में लाना चाहिए।

ध्यान उन लोगों के लिये उपयोगी है जो योगविधि में असमर्थ हैं। अष्टदल हृदय कमल में साकार देवता का ध्यान करना चाहिए। ध्यान में समय के आधिक्य से फलों का भी आधिक्य होता हैं। योगविधि उत्तम, ध्यान मध्यम तथा पूजा अधम है। सत्य तथा त्रेता युगों में योग उत्तम विधि है। द्वापर में ध्यान का तथा कलियुग में न्यास और पूजा का विधान किया गया है।

२४८ वें पटल में षोढ़ा न्यास का उल्लेख है। कृतयुग के तीन दैत्यों का उल्लेख है। जिन्होंने तपस्या करके प्रजापति से इसे वरदान के रूप में प्राप्त किया था। उन्होंने कहा—हम लोगों के द्वारा स्थापित पुरत्रय को जो व्यक्ति एक ही शर से विदीर्ण कर देगा, उसी के हाथ हम लोगों का मरण हो। देवगण इन दैत्यों से विजित होकर रुद्र के समीप गये। रुद्र ने उन देव गणों के लिए एक रथ का निर्माण किया। चारों वेद इस रथ के अश्व हैं, पृथिवी रथ है। सूर्य, चन्द्र कूवर तथा गन्धमादन चक्र है। विन्ध्य नाभि है। मेरु ध्वज दण्ड है, मन्दर तथा विष्णु आदि धनुष एवं बाण हैं। इसके बाद जगदम्बिका ने उन लोगों को कवच दिया तथा षोढ़ा न्यास का

प्रयोग सिखाया। इस न्यास के ऋषि त्रिपुरारि महेश्वर हैं, छन्द जगती है, बीज कन्दर्प है, क्रोध कीलक है, शक्ति मायाबीज है।

## षोढ़ा न्यास

(१) नृसिंह न्यास, (२) भैरव न्यास, (३) कामकला न्यास, (४) डाकिनी न्यास, (५) शक्ति न्यास तथा (६) देवी न्यास।

२४६ वें पटल में त्रैलोक्यमोहन नामक कवच बताया गया है।

२५० वें पटल में देवी का स्तोत्र उल्लिखित है, इसका छन्द भुजङ्गप्रयात है तथा यह रावण कृत है। वामकेश्वर तन्त्र से यहाँ इसका संग्रह किया गया है।

पुनश्च इस पटल के उत्तर भाग में आशु सिद्धि विधि श्रवण का देवी ने आग्रह किया है। इसके उत्तर में महाकाल कहते हैं कि सभी प्रयोगों से यह विधि उत्तम है। यह शक्ति सामरस्यकारी है। गुरु, देवता तथा मन्त्रों का जैसे यह एकत्व प्रतिपादक है, उसी तरह तीर्थ, दैवत तथा शक्ति का भी एकत्व प्रदान करता है। यह विधि क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रों के लिए विहित हैं तथा ब्राह्मणों के लिए निषिद्ध है अष्टमी, चतुर्दशी, संक्रान्ति, मङ्गलवार तथा व्यतिपात योग में, ग्रहण समय में, अथवा इच्छा वश जिस किसी दिन भी यथाशक्ति पूजा संभार लेकर नित्य कर्म करने के बाद भुक्त अथवा अभुक्त रूप में महानिशा में यह प्रयोग करना चाहिए। इसमें बारह प्रकारों के आसवों का विधान है। आसव क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रों के लिए प्रशस्त है। ब्राह्मण के लिए मधु, क्षीर तथा नारिकेलोदक ग्रहणीय है। शक्ति परकीया तथा उसके अभाव में स्वकीया लेना चाहिए। शक्ति दीक्षित होने के लिए प्रयोजनीय है। कुलमार्ग में उसकी श्रद्धा आवश्यक है। द्विज के लिए सभी जातियों कीं शक्ति ग्रहणीय है। क्षत्रिय ब्राह्मणेतर तीन जातियों से, वैश्य ब्राह्मण तथा क्षत्रिय से भिन्न दो जातियों से तथा शूद्र केवल अपनी जाति से शक्ति का ग्रहण करें—ऐसा विधान है।

## पात्र निर्णय

यहाँ त्रिविध प्रकारों के पात्रों का उल्लेख आता है। पूजा सम्भार लेकर श्मशान में, शून्यागार में अथवा चतुष्पथ में जाना चाहिए। इस पूजाक्रम का दर्शन पशु जीवों को नहीं कराना चाहिए।

## पूजा

आसन, भूतापसारण, दिग्बन्धन, अङ्गन्यासादि, पीठन्यास, मण्डल की रचना, शक्ति आनयन, शक्ति के साथ विविध क्रियायें, उसकी योनि में मन्त्र का न्यास, जप, अनङ्गकूला देवी की पूजा तथा कामकला काली की पूजा का विधान है। गुह्य-काली के भक्त गण इस समय गुह्यकाली की भी पूजा करें। कुल द्रव्यों के शापमोचन पहले वैदिक मन्त्र से पश्चात् आगमोक्त मन्त्रों से यहाँ विहित है। द्रव्यों में आनन्द भैरव एवं आनन्द भैरवी का ध्यान, पूजा तथा इन दोनों का सामरस्य हुआ है—ऐसी भावना करनी चाहिए। गुह्यबीज से उनकी पूजा करके वामावर्त्त में त्रिकोण लिख कर कोण के दक्षिण से ऊर्ध्व पर्यन्त एवं दक्षिण से उत्तर पर्यन्त अकारादि क्षकारान्त वर्ण तथा गुह्यबीज तीन बार लिखकर पश्चात् शाकिनी बीज का दश बार जप करें। धेनु मुद्रा के द्वारा अमृतीकरण करें। वारुण मन्त्र का आठ बार जप करें। इसके बाद अमृत न्यास करें। इस न्यास से पचीस तत्त्वों की शुद्धि होती है।

२५१ वें पटल में अमृत न्यास दिया गया है। इस न्यास के ऋषि कात्यायन हैं, छन्द विराट् है, देवता कामकला काली है, कीलक कामबीज है, शक्ति योगिनी, बीज वधूबीज है तथा विनियोग आनन्दानुभव अथवा सर्वसिद्धि हैं। पचीस पात्रों का स्थापन, पचीस तत्त्वों का उल्लेख, शरीर में इन तत्त्वों का स्थान, न्यास का मन्त्र तथा विविध विध प्रयोग यहाँ वर्णित हैं।

२५२ वें पटल में त्रिविधपापहारिणी का सहस्रनामस्तोत्र है तथा इस स्तोत्र का संक्षिप्त गद्य रूप भी दिया गया है। इसकी फलश्रुति भी विस्तार पूर्वक निर्दिष्ट हुई है।

२५३ वें पटल में कामकलाकाली के एकाक्षर से लेकर सहस्राक्षर पर्यन्त मन्त्रों का उद्धार वर्णित हैं।

२५४ वें पटल में महाकाल कहते हैं कि संसार में जितने प्रकारों के मन्त्र वर्तमान हैं, वे सौम्य तथा उग्र के भेद से दो प्रकार के हैं। चित् स्वरूप महाकाल से वे

उद्भुत हुए हैं। सौम्य मूर्तियों के समूह में त्रिपुरसुन्दरी परम अवधि है। सौम्य मूर्ति की संख्या एक कोटि है। उग्रमूर्ति की संख्या आठ कोटि है। कामकलाकाली उग्र मूर्तियों के समूह की परम अवधि है। आम्नाय संख्या में छह हैं। भक्ति तथा कार्य सिद्धि के लिए देवता, अप्सरा, किन्नर तथा राक्षस आदि इन आम्नायों का आश्रय लेते हैं। उक्त छह आम्नाय शिव के मुख से विनिर्गत हुए हैं। यामल तथा डामर प्रभृति इसके मध्य स्थित हैं। काली के प्रभाव से मनुष्य हीनवीर्य, आलसी तथा दरिद्र होगा। इन मन्त्रों का उपासक नहीं रहेगा। इन देवियों का ध्यान तथा मन्त्र भी लुप्त हो जाएंगे। विभिन्न आम्नायों से गृहीत सौम्य तथा उग्र मूर्ति समूह की आलोक एवं अन्धकार की तरह एकत्र अवस्थिति संभव नहीं है। किन्तु अयुताक्षर महामन्त्र में षडाम्नाय स्थित सभी प्रकारों की सौम्य तथा उग्र मूर्तियाँ रहती है—ऐसा कहा गया है।

२५५ वें पटल में अयुताक्षर मन्त्र का उद्धार वर्णित है।

( ८ )

महाकालसंहिता का यह अंश, कामकलाखण्ड, निम्ननिर्दिष्ट चार हस्तलिखित-ग्रन्थों पर आधारित है।

क—इस हस्तलिखितग्रन्थ की फोटो प्रति नेपाल के राज्यपुस्तकालय काठमाण्डू से संगृहीत है। इसमें १०७ पत्र हैं तथा साइज १५ से० मी० × ६ से० मी० है। यह ग्रन्थ देवनागरीलिपि में लिखा गया है तथा लिपिकाल १८४३ संवत् है। इसमें प्रत्येक पत्र में ११ पङ्क्तियाँ हैं तथा हर एक पङ्क्ति में ४० अक्षर हैं। यह एक ही ग्रन्थ ऐसा उपलब्ध है, जिसमें कामकलाखण्ड आद्योपान्त १५ पटलों में मिलता है।

ख—यह हस्तलेखग्रन्थ की फोटो प्रति दरभंगा के चन्द्रधारीसंग्रहालय से संगृहीत है। इसमें ४६६ पत्र हैं। प्रत्येक पत्र में २६ पंक्तियाँ है तथा प्रत्येक पंक्ति में ४८ अक्षर हैं। यह देवनागर अक्षर में लिखित हैं तथा इसका साइज २० से० मी० × १५ से० मी० है। इसमें १४ पटल गुह्यकालीखण्ड के मिलते हैं तथा ८ पटल आरम्भ से कामकलाखण्ड के सम्मिलित हैं। यहाँ पत्र संख्या ४१० से ४६६ पर्यन्त ५६ पत्रों में कामकलाखण्ड वर्णित हैं।

ग—यह कामेश्वरसिंहदरभङ्गासंस्कृतविश्वविद्यालय के पुस्तकालय से फोटो प्रति रूप में संगृहीत है। इसमें २६१ पत्र हैं तथा प्रत्येक पत्र में २६ पंक्तियाँ हैं और प्रत्येक पंक्ति में ७४ अक्षर हैं। यह देवनागर अक्षर में लिखित है तथा इसका साइज २० से० मी० × १५ से० मी० है इसमें चौदह पटल गुह्यकालीखण्ड के मिलते हैं तथा पत्र संख्या २६१ से २६१ पर्यन्त में कामकलाखण्ड के आरम्भिक आठ पटल सम्मिलित हैं।

घ—यह वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालय में सुरक्षित है, इसमें ५२१ पत्र हैं। यह देवनागर अक्षर में १६०६ संवत् में लिखा गया है। इसके प्रत्येक पत्र में ११ पंक्तियाँ तथा प्रत्येक पंक्ति में ४८ अक्षर हैं। इसका साइज १२.८ × ५ है। इसमें भी १४ पटल गुह्यकालीखण्ड के तथा आरम्भ से ८ पटल कामकलाखण्ड के उपलब्ध हैं।

इति

—(महामहोपाध्याय) गोपीनाथ कविराज

———

# महाकालसंहितायां

## कामकलाखण्डः

### प्रथमः पटलः

देव्युवाच

परापर परेशान शशाङ्ककृतशेखर ।
योगाधियोगिन् सर्वज्ञ सर्वभूतदयापर ॥१॥

त्वत्तः श्रुता मया मन्त्राः सर्वागमसुगोपिताः ।
विधिवत्पूजनं चापि नाना[1]वरणकक्रमैः ॥२॥

तारा च छिन्नमस्ता च तथा त्रिपुरसुन्दरी ।
बाला च बगला चापि त्रिपुरा भैरवी तथा ॥३॥

काली दक्षिणकाली च कुब्जिका शबरेश्वरी ।
अघोरा राजमातंगी सिद्धिलक्ष्मीररुन्धती ॥४॥

अश्वारूढा भोगवती नित्यक्लिन्ना च कुक्कुटी ।
कौमारी चापि वाराही चामुण्डा चण्डिकापि च ॥५॥

भुवनेशी तथोच्छिष्टचाण्डाली चण्डघण्टिका ।
कालसंकर्षणी चापि गुह्यकाली तथापरा ॥६॥

एतांश्चान्याश्च वै देव्यः समन्त्राः कथितास्त्वया ।
किन्तु कामकलाकालीं[2] नोक्तवानसि मे प्रभो ॥७॥

---

१. न्यासा, ब[1], ब[2]
२. काली, ने

तत्किं मय्यपि गोप्यं ते प्रायशः परमेश्वर ।
नहीदृशं त्रिलोकेषु तव किंचन विद्यते ॥८॥
यदकथ्यं मयि भवेदपि प्राणाधिकायिकम ।
तत्किं गोपयसि प्राज्ञ मयीदं दैवतं महत् ॥९॥
यद्यस्मि ते दयापात्रं मान्यास्मि स्नेहभाग्भवे[1] ।
अनुग्राह्यास्मि कान्तास्मि तदेमां वद सांप्रतम् ॥१०॥
देवीं कामकलाकालीं समन्त्रां[2] ध्यानपूर्विकाम् ।
सरहस्यां सकवचां कथयस्व मम प्रभो ॥११॥

[कामकलाकाल्याः मन्त्रस्य माहात्म्यस्य गोपनीयतायाश्चाभिधानम्]

महाकाल उवाच

धन्यास्यनुगृहीतासि तया देव्यैव सर्वथा ।
यत्ते बुद्धिः समुत्पन्ना तां देवीं प्रति भामिनि ॥१२॥
विधाय शपथं[3] देवि कथयामि तवाग्रतः ।
नहीदृशं भुक्तिमुक्तिसाधनं भुवि विद्यते ॥१३॥
यथार्थमात्थ देवि त्वं गोप्यं त्वय्यपि सर्वथा ।
किंतु भक्तिविशेषात्ते कथयामि न संशयः ॥१४॥
राज्यं दद्याद्धनं दद्यात् स्त्रियं दद्याच्छिरस्तथा ।
न तु कामकलाकालीं दद्यात्कस्मा अपि क्वचित् ॥१५॥
इन्द्रेणोपासिता पूर्वं देवराज्यमभीप्सता ।
वरुणेन कुबेरेण ब्रह्मणा च मया तथा ॥१६॥

---

१. भवेत्, द[1], द[2]
२. समन्त्र—, द[2]
३. सपथं, द[2]

बाणेन रावणेनापि यमेनापि विवस्वता ।
चन्द्रेण विष्णुना चापि तथान्यैश्च महर्षिभिः ॥१७॥
सहेलं वा सलीलं वा यस्याः स्मरणमात्रतः ।
विद्यालक्ष्मी राज्यलक्ष्मीर्मोक्षलक्ष्मीर्वशे स्थिता ॥१८॥
विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी लभते धनम् ।
राज्यार्थी लभते राज्यं कान्तार्थी कामिनीं शुभाम् ॥१९॥
यशोऽर्थी कीर्तिमाप्नोति मुक्त्यर्थी मोक्षमव्ययम् ।
अणिमाद्यष्टसिद्ध्यर्थी सिद्ध्यष्टकमवाप्नुयात् ॥२०॥
वशीकरणमाकर्षं द्रावणं मोहनं तथा ।
स्तम्भनं च तथोच्चाटं मारणं द्वेषणं तथा ॥२१॥
शोषणं मूर्च्छनं त्रासं तथापस्मारमेव च ।
क्षोभणं च महोन्मादं कुर्य्यादितदुपासकः ॥२२॥
अञ्जनं खड्गवेतालपादुकायक्षिणीगतिम् ।
गुटिकाधातुवादादि वर्षसाहस्रजीवनम् ॥२३॥
साधयेत् खेचरत्वं च कामरूपित्वमेव च ।
नानया सदृशी विद्या त्रैलोक्ये क्वापि विद्यते ॥२४॥
कुर्य्याद् ग्रहगतिस्तम्भं पिशाचोरगरक्षसाम् ।
कुर्य्यान्नद्य[1]र्णवस्तम्भमनिलानलयोरपि ॥२५॥
धारास्तम्भं शत्रुसैन्यस्तम्भं वाक्स्तम्भनं तथा ।
यद्यदिच्छति तत्सर्वं कुर्य्यादेव न संशयः ॥२६॥
चतुर्वर्गश्चतुर्भद्रो लभ्यते यत्प्रसादतः[2] ।
अन्यासां क्षुद्रसिद्धीनां तत्र कैव कथा प्रिये ॥२७॥

---

१. 'गत्य—' ने
२. यत्प्रसादेन लभ्यते, द[1], द[2]

द्विसप्ततितमं यावत्पुरुषाः पूर्वजाः स्मृताः ।
तेषां भाग्योदयैः [1]पूर्णैर्विद्येयं यदि लभ्यते ॥२८॥
तदा सर्वस्वदानेन गृह्णीयादविचारयन ।
कृतकृत्यं मन्यमानो गुरोः पादावभिस्पृशन् ॥२९॥
नात्र सिद्धाद्यपेक्षास्ति नं कालनियमस्तथा ।
नैव शुक्रास्तदोषादि मलमासादिको न च ॥३०॥
एकतः प्राणदानं स्यादेकतश्चैतदर्प्पणम् ।
तुलया विधृतं चेत्स्यादेतद्दानं विशिष्यते ॥३१॥
पद्मिनीपत्रसंस्थायिजलवज्जीवनं चलम् ।
ततोऽपि चञ्चला सम्पद्वत्तयोश्चेत्तयोर्द्वयोः ॥३२॥
लभ्यतेऽसौ महाविद्या किं नु भाग्यमतः परम् ।
कोटिजन्मार्जितैः पुण्यैर्लभ्यते वा न लभ्यते ॥३३॥
शपथं कुरु देवेशि प्रकाश्येयं न कुत्रचित् ।
सत्यं सत्यं त्रिसत्यं मे ततो वक्ष्यामि ते त्विमाम् ॥३४॥
नो चेत्तेऽपि न वक्ष्यामि प्रमाणं तत्र सैव मे ।
तस्मात्कुरुष्व शपथं यदि शुश्रूषसे प्रिये ॥३५॥
देव्युवाच
शपे त्वच्चरणाब्जाभ्यां हिमाद्रिशिरसा शपे ।
शपे स्कन्दैकदन्ताभ्यां यद्येनामन्यतो ब्रुवे ॥३६॥
शपेऽथवा तया देव्या यां मे त्वं कथयिष्यसि ।
प्रकाशयामि यद्येतां सैव मे विमुखी भवेत् ॥३७॥

१. पूर्वैः ने

